हुआ स्तुस फिर द्वित्व किया फिर 'से दीर्घः' इसकर पूर्वको दीर्घ किया पश्चात् 'कि०' इसकर सप्रत्ययके सकारको सकार किया तत्पश्चात् पूर्वनिमित्त इलमत्याहारसंबन्धी उकार ष्टुञ्धातुके सकारको षकार किया क्योंकि षरूप सप्रत्यय परे विद्यमान है तब रूप सिद्ध हुआ । तुष्टूषति । और साधधातुसे ञिप्रत्यय करनेके अनन्तर सप्रत्यय किया पश्चात् द्वित्व इट् करनेपर रूप स्थित हुआ सिसाधयिषति फिर ञिप्रत्ययान्त होनेसे पूर्वरूपसे सकारके स्थानमें षकार किया क्योंकि षरूप सप्रत्यय विद्यमान है तब रूप सिद्ध हुआ । सिषाधयिषति । इसी प्रकार षिधधातुसे ञिप्रत्यय करनेके अनन्तर सप्रत्यय करनेपर रूप सिद्ध हुआ । सिषेधयिषति । स्तौति ञ्यन्तकेही पूर्वरूप निमित्तसे सकारको षकार होय षरूप सप्रत्यय पर हुए संते ऐसा क्यों कहा तहा ऐसा जानना जैसा कि सनधातुसे जहां सप्रत्ययको इट् करनेपर षरूप सप्रत्यय तौ परे विद्यमान है परन्तु ष्टुञ् ञ्यन्तमें सनधातु नहीं इस कारण पूर्वरूपसे सको ष न होनेसे सिद्ध हुआ । सिसानिषति । और जहां । सन्धातुसे सप्रत्ययको इट् नहीं हुआ तहां 'जनसनखनामात्वमानिटि से' इसकर टिको आकार करनेपर रूप स्थित हुआ सिसासति इसमे पूर्वरूप निमित्तसे सकारको षकार किया क्योंकि परे सप्रत्ययका षरूप नही है तब रूप सिद्ध हुआ । सिषासति । इसी प्रकार स्थाधातुका सिद्ध हुआ । तिष्ठासति ॥

**अनिटि से उपधाया नस्य लोपः ॥ ४१४ ॥ तृहू हिंसायाम् ॥ तितृंहिषति तितृक्षति ॥**

भाषा—अनिट् सप्रत्यय पर हुए संते उपधाभूत नकारका लोप होय । उदाहरण—'तृंहू हिसायाम्' धातुसे सप्रत्ययको जहां 'ऊदितो वा' इसकर इट् आगम हुआ तहां सिद्ध हुआ । तितृंहिषति । और जहां इट् आगम नहीं हुआ तहां उपधाभूत नकारका लोप किया क्योंकि अनिट् सप्रत्यय परे विद्यमान है तब रूप स्थित हुआ तितृह्-स फिर 'हो ढः, षढोः कस्से०, कि' इनकर सिद्ध हुआ । तितृक्षति ॥

**इणः से गमबोधने ॥ ४१५ ॥ एतुमिच्छति जिगमिषति । बोधने तु । प्रतीषिषति । इण्वदिकः । अधिजिगमिषति । बोधने तु । अधीषिषति ॥**

भाषा—इण्धातुको गम् आदेश होय सप्रत्यय पर हुए संते और बोधनअर्थके विषै इण्धातुको गम् आदेश नहीं होय । उदाहरण—इण्धातुको सप्रत्यय पर होनेसे गम् आदेश करनेपर 'गमेः सस्येट्' इसकर सप्रत्ययको इट् आगम करनेसे रूप सिद्ध हुआ । जिगमिषति । और बोधनअर्थमे गम् आदेश नहीं हुआ तहां इण्

धातुसे सम्प्रत्यय कर पश्चात् सम्प्रत्ययान्तको ' स्वरादे पर० ' इसकर सके द्वित्व करनेपर स्थित हुआ इस-स फिर ' यः से ' इसकर पूर्व सकारसंबन्धी अकारको इकार करनेपर क्विलात्य०' इसकर सकारको षकार किया फिर प्रतिउपसर्ग पूर्व युक्त करनेसे सिद्ध हुआ । प्रतीपिषति । इण्धातुके समानही इक्धातु होता है । जैसे गम् आदेश करनेपर सिद्ध हुआ । अधिजिगामिषति । और बोधनअर्थमें अधीपिपति ॥

इवर्णोवर्णोपधाद्धसादेरसान्ताद्धान्ताच्च क्त्वासौ सेटौ वा क्तितौ ॥ ४१६ ॥ द्युतिपते दिद्योतिपते । रुरुचिपते रुरोचिपते । लि-लिखिपति लिलेखिपति । सिस्निहिपति सिस्नेहिपति सिस्निक्षति ॥ राधो हिंसायाम् ॥ इस् से द्वित्वलोपश्च । रित्सति । अन्यत्र । आरिरात्सति गुरुम् ॥

भाषा—इवर्ण तथा उवर्ण है उपधामें जिसके ऐसा जो हसादि और रसम्प्रत्याहारान्त तथा हकारान्त धातु उससे परे इट्युक्त क्त्वाप्रत्यय और इट्युक्त सम्प्रत्यय दोनों विकल्पकरके कित्संज्ञक होय । उदाहरण—द्युतधातुसे सम्प्रत्यय करनेपर धातुको सेट् होनेसे सम्प्रत्ययको इट् किया पश्चात् द्वित्व करनेपर ' सः द्युते' पूर्वस्य संप्रसारणम् ' इसकरके रूप स्थित हुआ दिद्युत्-इ-स फिर द्युतधातुसे पर इट्युक्त सम्प्रत्यय एक जगह कित्संज्ञक हुआ क्योंकि द्युतधातुके उपधामें उकार है तथा आदिमें हसमप्रत्याहारसम्बन्धी दकार और अन्तमें रसम्प्रत्याहारसंबन्धी तकार है तब सम्प्रत्ययको कित् होनेपर गुण न होनेसे रूप सिद्ध हुआ । दिद्युतिषते । और जहां सम्प्रत्यय कित्संज्ञक नहीं हुआ तहां गुण करनेसे सिद्ध हुआ । दिद्योतिषते । इसी प्रकार रुच लिखधातुको सम्प्रत्ययमें एक जगह गुण और एक जगह नहीं गुण करना चाहिये । स्निहधातुसे सम्प्रत्यय करनेपर एक जगह ' स्वरतिसूतिसूयति धूञूदितो वा० ' इसकर इट् करनेपर एक जगह गुण और एक जगह नहीं गुण करनेसे रूप सिद्ध हुआ । सिस्निहिषति, सिस्नेहिषति । और जहां इट् नहीं हुआ वहां नानिटि से इसकर गुण भी हुआ नहीं किन्तु ' हो ढः, षढोः०, कि० ' इनकर सिद्ध हुआ । सिस्निक्षति । हिंसाअर्थमें राधधातुके स्वरको इस् होय और द्वित्वका लोप होय सम्प्रत्यय पर हुए संते । उदाहरण—हिंसाअर्थवाचक राधधातुसे सम्प्रत्यय करनेपर राधके स्वरको इस् और पूर्वलोप करनेपर रूप स्थित हुआ रिस्-ध्-स फिर धातुको अनिट् होनेसे इट् भी हुआ नहीं किन्तु ' खसे०' इसकर सकारका लोप किया और ' खसे च० ' इसकर धकारको तकार किया तब रूप सिद्ध हुआ ।

रित्सति । और हिंसाअर्थसे अन्यअर्थके विषैं राधधातुके स्वरको इस् और पूर्वका लोप सप्रत्ययके विषैं न होनेसे सिद्ध हुआ । आरिरात्सति । यहां आराधन अर्थ है ॥

**मुचोऽकर्मकस्य गुणो वा से द्वित्वलोपश्च ॥ ६१७ ॥ मोक्षते मुमुक्षते वा वत्सः स्वयमेव । अकर्मकेति किम् । मुमुक्षति वत्सं कृष्णः । विवर्तिषते । विवृत्सति । निनर्तिषति । निनृत्सति । वृङ्-वृञ्ॠदन्तात्सस्येड्वा । तितरिषति तितरीषति तितीर्षति । विवरिषते विवरीषते वुवूर्षते । विवरिषति विवरीषति वुवूर्षति ॥ ध्वृ कौटिल्ये ॥ दुध्वूर्षति ॥**

भाषा-अकर्मक मुचधातुको विकल्पकरके गुण होय सप्रत्यय पर हुए संते और द्वित्वका लोप होय । अकर्मक मुचधातुसे सप्रत्यय करनेपर एक जगह मुचधातुको गुण और द्वित्वलोप किया तब रूप स्थित हुआ मोच्-स फिर धातुको अनिट् होनेसे इट् तौ हुआ नहीं किन्तु 'चोः कुः, कि०' इनकर सिद्ध हुआ । मोक्षते । और जहां गुण नहीं हुआ तहां द्वित्वका लोप न होनेसे सिद्ध हुआ । मुमुक्षते । यहां अकर्मकधातुसे सप्रत्यय हुआ है क्योंकि वत्स स्वयं मुक्त होना चाहता है । और अकर्मक ऐसा क्यों कहा तहा कहते हैं कि सकर्मक मुचधातुको गुण और द्वित्वलोप नहीं होय । और वृतुधातुसे सप्रत्यय करनेपर 'वृतादिभ्यः स्यसयोर्वा पस्मैपदेऽनिट्त्वं च' इसकर जहा परस्मैपद किया तहां अनिट् करनेपर रूप सिद्ध हुआ । विवृत्सति । और जहा परस्मैपद नहीं हुआ तहां इट् करनेपर गुण करनेसे रूप सिद्ध हुआ । विवर्तिषते । और नृतीधातुसे सप्रत्यय करनेपर 'नृततृदकृदचृतकृञ्योऽसेस्सादेरिड्वा' इसकर एक जगह इट् करनेसे रूप सिद्ध हुआ । निनर्त्तिषति । और जहा इट् नहीं हुआ तहां 'नानिटि से' इसकर गुणभी न होनेसे सिद्ध हुआ । निनृत्सति । वृङ्, वृञ् और ॠकारान्त धातुके सप्रत्ययको विकल्प करके इट् नहीं हुआ । उदाहरण-वृङ्धातुसे सप्रत्ययको जहां इट् किया तहां गुण किया तत्पश्चात् 'वृङ्वृञॄदन्तानां वा' इसकर एक जगह इट्को दीर्घ किया और एक जगह यथावत् रहनेसे सिद्ध हुआ । विवरिषते, विवरीषते । और जहां इट् नही हुआ तहा 'नानिटि से' इसकर गुण नहीं हुआ किन्तु 'से दीर्घः' इसकर दीर्घ कर पश्चात् 'पोरुर्' इसकर उर् किया तदनन्तर द्वित्व किया फिर 'य्वोर्विहसे' इसकर सिद्ध हुआ । वुवूर्षते । इसी प्रकार वृञ्धातुके रूप जानने परन्तु वृञ्धातु उभयपदी होनेसे उभयपद प्रयुक्त करने चाहिये । 'ध्वृ कौटिल्ये' धातुसे सप्रत्यय करनेपर धातुको अनिट् होनेसे इट् तौ हुआ नहीं इस कारण

गुणभी नहीं हुआ किन्तु ' से दीर्घ ' इसकर दीर्घ हुआ फिर ' पोरुर् ' इसकर उर् कर तदनन्तर द्वित्व किया फिर ' य्वोर्मिहसे ' इसकर सिद्ध हुआ हुआ । शुभूर्षति ॥

**स्मिङ्पूङ्रञ्ज्वशूभ्य सस्येट् ॥ ४१८ ॥ सिस्मयिषते । पिपविषते । अरिरिषति । अञ्जिजिषति । अशिशिषते । उच्छिशिषति । अधिजिगापयिषति । अध्यापिपयिषति । शिश्वायिषति । शुशाव-यिषति । जुहावयिषति । पुस्फारयिषति । पुस्फोरयिषति । पिपावयि-षति । पिप्यावयिषति । पियावयिषति । रिरावयिषति । लिलावयि षति । सिस्रावयिषति । सुस्रावयिषति ॥**

भाषा–स्मिङ्, पूङ्, ऋ, अञ्जू और अशूङ्धातु इनसे परे समत्ययको इट् आगम होय । उदाहरण–स्मिङ्धातुसे समत्ययको इट् कर गुण करनेसे सिद्ध हुआ सिस्मयिषते । यहां पूर्वनिमित्तसे सकारको षकार नहीं हुआ क्योंकि इण् और ष्यन्तसे वर्जित है । पूङ्धातुसे समत्ययको इट् और द्वित्व कर रूप स्थित हुआ पुप-विष फिर अङ्सयो' पूर्वस्योकारस्येत्वं पवर्गयणजकारेष्ववर्णपरेषु परत ' इसकर पूर्व उकारको इकार किया क्योंकि परे अकारान्त पवर्गसंबन्धी पकार विद्यमान है तब रूप सिद्ध हुआ । पिपविषते । ऋधातुसे समत्ययको इट् और धातुको गुण कर रूप स्थित हुआ अरिष फिर स्वरादे परः ' इसकर रिको द्वित्व करनेपर रूप सिद्ध हुआ । अरिरिषति । और अञ्जूधातुसे नित्यही समत्ययको इट् करनेपर ' स्वरादे परः ' इसकर जिको द्वित्व करनेपर रूप सिद्ध हुआ । अञ्जि-जिषति । और अशूङ्धातुसे समत्ययको इट् करनेपर ' स्वरादेः परः ' इसकर शिको द्वित्व करनेपर रूप सिद्ध हुआ । अशिशिषते । उछ उंछे इसमें ' छ इसकर छकारको द्वित्व कर पश्चात् ' खसे च० ' इसकर चकार कर उच्छ ऐसा बनाय समत्ययको इट् और धातुको ' स्वरादेः परः ' इसकर द्वित्व किया तब रूप सिद्ध हुआ । उचिच्छिषति । ' इङ् अध्ययने ' धातुसे ञिमत्यय करनेके पश्चात् समत्यय करनेसे ' अङ्सपरे औ इङो गाङ् वा ' इसकर इङ्धातुको गाङ् आदेश किया क्योंकि समत्यय है परे जिसके ऐसा ञिमत्यय परमें विद्यमान है तब रूप स्थित हुआ गा-इ-स फिर ' रातो औ पुक् ' इसकर पुक् आगम और धातुको द्वित्व तथा समत्ययको इट् और गुण करनेपर रूप स्थित हुआ । जिगापयिष फिर धातुसंज्ञा होनेपर अधिउपसर्ग पूर्व युक्त करनेसे सिद्ध हुआ । अधिजिगाप यिषति । और जहां ' अङ्सपरे औ ' इसकर गहां इङ्को गाङ् आदेश नहीं हुआ वहां इङ्क्रीजीनामात्वं औ इसकर आकार कर पश्चात् पुक् कर रूप

स्थित हुआ आ-पू-इ-स फिर धातुको द्वित्व किया तौ 'स्वरादेः परः' इसकर ञिप्रत्यय युक्त पकारको द्वित्व कर पश्चात् सप्रत्ययको इट् और धातुको गुण किया तब रूप स्थित हुआ आपिपयिष फिर धातुसंज्ञा होनेपर अधिउपसर्ग पूर्व युक्त करनेसे रूप सिद्ध हुआ। अध्यापिपयिषति। श्विधातुसे ञिप्रत्यय करनेके पश्चात् सप्रत्यय करनेपर 'श्वयतेर्ञ्यन्तस्य सम्प्रसारणं वा' इसकर पूर्व धातुको संप्रसारण किया पश्चात् द्वित्व करनेपर रूप स्थित हुआ शुशु-इ-स फिर धातुको वृद्धि किया तदनन्तर सप्रत्ययको इट् कर ञिप्रत्ययसम्बन्धी स्वर इकारको गुण करनेसे रूप सिद्ध हुआ। शुशावयिषति। और जहां संप्रसारण नहीं हुआ तहां सिद्ध हुआ। शिश्वाययिषति। और ह्वेञ्धातुसे ञिप्रत्यय करनेके अनन्तर सप्रत्यय करनेपर 'ह्वयतेर्ञ्यन्तस्याङ्सयोः सम्प्रसारणं युगभावश्च' इसकर पूर्व ह्वेञ्धातुको संप्रसारण किया और युक्का अभाव किया तब रूप स्थित हुआ हू-इ-स फिर द्वित्व और धातुको वृद्धि कर पश्चात् सको इट् किया तदनन्तर ञिप्रत्ययसम्बन्धी स्वर इकारको गुण करनेसे रूप सिद्ध हुआ। जुहावयिषति। 'स्फुर विकसने' धातुसे ञिप्रत्यय कर 'चिस्फुरोर्ञावात्वं वा' इसकर स्फुरधातुके स्वरको आकार किया तब रूप स्थित हुआ स्फारि फिर सप्रत्यय करनेपर द्वित्व करते समय 'द्वित्वे कर्त्तव्ये स्थानिवत्' इस विधिसे द्विरूपमें वह स्वरयुक्त किया जो कि पहले उकार था फिर सप्रत्ययको इट् और गुण करनेसे रूप सिद्ध हुआ। पुस्फारयिषति। और जहा ञिप्रत्यय पर होनेसे स्फुरधातुके स्वरका आकार नहीं हुआ तहां सिद्ध हुआ। पुस्फोरयिषति। 'पूङ् पवने' धातुसे ञिप्रत्यय करनेके पश्चात् सप्रत्यय करनेपर द्वित्व करनेसे 'अङ्सयोः पूर्वस्योकारस्येत्वं०' इसकर पूर्व उकारको इकार किया क्योंकि परे पवर्गसम्बन्धी पकार आकारान्त विद्यमान है तब रूप सिद्ध हुआ। पिपावयिषति। इसी प्रकार भूधातुसे ञिप्रत्यय करनेके पश्चात् सप्रत्यय करनेसे सिद्ध हुआ। बिभावयिषति। युधातुसे ञिप्रत्यय करनेके पश्चात् सप्रत्यय करनेपर पूर्वउकारको इकार किया क्योंकि यलप्रत्याहारसम्बन्धी यकार आकारान्त परे विद्यमान है तब रूप सिद्ध हुआ। यियावयिषति। 'रु शब्दे, लूञ् छेदने' धातुसे ञिप्रत्यय करनेके पश्चात् सप्रत्यय करनेसे सिद्ध हुआ। रिरावयिषति। लिलावयिषति। स्रुधातुसे ञिप्रत्यय करनेके पश्चात् सप्रत्यय करनेपर द्वित्व किया फिर 'स्रवतिशृणोतिद्रवतिप्लवतिच्यवतीनामङ्सयोः पूर्वस्येत्वं वावर्णे परे' इसकर एक जगह पूर्वके उकारको इकार किया तब रूप सिद्ध हुआ। सिस्रावयिषति। और एक जगह सिद्ध हुआ। सुस्रावयिषति॥

**सान्तात्सो न ॥ ४१९ ॥ चिकीर्षितुमिच्छति। स्वार्थसान्तात्तु स्यादेव। जुगुप्सिषते ॥ इति सान्तप्रक्रिया ॥**

भाषा—सन्प्रत्ययान्तसे फिर सन्प्रत्यय नहीं होता है। भाव यह है कि इच्छार्थवाचक सन्प्रत्ययान्तसे फिर इच्छार्थवाचक सन्प्रत्यय नहीं होता है और स्वार्थवाचक सन्प्रत्ययान्तसे इच्छार्थवाचक सन्प्रत्यय होता है। उदाहरण—कृञ्धातुसे इच्छा अर्थमें सन्प्रत्यय करनेपर रूप स्थित हुआ चिकीर्ष अब इससे फिर इच्छाअर्थमें सन्प्रत्यय नहीं हुआ किन्तु पुनः इच्छाअर्थ होवे तौ तुमुन्के परमें युक्त कर इषुधातुका प्रयोग कर्त्तव्य है। जैसे—चिकीर्षितुमिच्छति। और स्वार्थ सन्प्रत्ययान्त गुप्सधातुसे इच्छार्थ सन्प्रत्यय करनेपर सिद्ध हुआ। जुगुप्सिषते॥ इति सान्तप्रक्रिया समाप्ता॥ मङ्गलसेनात्मजश्रीकाशिरामोक्तभाषया। चंद्रिकोत्तरार्द्धेऽभूत्संस्कृतं सान्तसाधनम्॥ २॥

---

**अतिशये हसादेर्यङ् द्वित्वं च॥ ४२०॥** हसादेरेकस्वराद्धातोरतिशयार्थे पौनःपुन्ये च यङ्प्रत्ययो भवति द्वित्वं च॥

भाषा—हस है आदिमें जिसके ऐसे एकस्वरवाले धातुसे अतिशय और पौनःपुन्य अर्थके विषें यङ्प्रत्यय होय और यङ्प्रत्ययान्त धातुको द्वित्व होय। उदाहरण—भूधातु हसादि और एक स्वर है इस कारण अतिशय तथा पौनःपुन्य अर्थमें भूधातुसे यङ्प्रत्यय किया और यङन्त भूधातुको 'सस्वरादिर्द्विः' इस कर द्वित्व करनेपर रूप स्थित हुआ बुभूय॥

**यङि॥ ४२१॥** यङि यङ्लुकि च पूर्वस्य नामिनो गुणः॥ सधातुः। ङित्त्वादात्। भृशं पुनः पुनर्वा भवति। बोभूयते। बोभूयाञ्चक्रे। बोभूयिषीष्ट। अबोभूयिष्ट। बोभुज्यते॥

भाषा—यङ्प्रत्यय पर हुए सते और यङ्का लुक् हुए संते पूर्वनाम्यन्त रूपको गुण होय। उदाहरण—बुभूय। इसमें यङ्प्रत्यय परे विद्यमान है इस कारण पूर्वरूपके नामिस्वर उकारको गुण करनेपर रूप स्थित हुआ बोभूय फिर 'सधातुः' इसकर धातुसंज्ञा करनेपर धातुको ङित्संज्ञक होनेसे लट् आदिक लकारोंका भी

---

१ शैषिकान्मतुबर्थीयाच्छैषिको मतुबर्थिकः। सरूपः प्रत्ययो नेष्टः सन्नन्तान्न सनिष्यते॥ भाषा—शैषिकसे सदृश शैषिक प्रत्यय नहीं होता है और मतुप्प्रत्ययके समान अर्थ है जिसका ऐसे प्रत्ययसे सदृश मतुप्प्रत्ययके समान अर्थवाला प्रत्यय नहीं होता है और सन्प्रत्ययान्तसे सदृश सन्प्रत्यय नहीं होता है। उदाहरण—शालीये भवः। इस वाक्यमें तद्धित ईयप्रत्ययान्त शालीयशब्दसे सदृश तद्धित ईयप्रत्यय नहीं हुआ किन्तु असदृश तद्धित प्रत्यय हुआ 'धनवानस्यास्ति' इस वाक्यमें मतुप्रत्ययान्तसे सदृश मतुप्रत्यय नहीं हुआ। 'दण्डिनोऽस्यां सन्ति' इस वाक्यमें, इन्प्रत्ययान्त दण्डिनशब्दसे सदृश प्रत्यय नहीं हुआ किन्तु असदृश मतुप् प्रत्यय करनेसे रूप सिद्ध दण्डिमती शाला। 'चिकीर्षितुमिच्छति' इसमें इच्छार्थ सन्प्रत्ययान्तसे इच्छार्थ सन्प्रत्यय नहीं हुआ॥

त्मनेपद करनेपर रूप सिद्ध हुआ । बोभूयते । अतिशयकर वारंवार जो होता है ऐसे स्थानमे बोभूयते क्रिया युक्त होती है । लिङ्मे । बोभूयेत । लोट्में । बोभूयताम् । लङ्मे । अबोभूयताम् । लिट्में अनेक स्वर होनेसे 'कासादिप्रत्ययादाम्०' इसकर आम्प्रत्यय करनेपर रूप सिद्ध हुआ । बोभूयाञ्चक्रे । लिङ्में 'यतः' इसकर अकारका लोप करनेपर सिद्ध हुआ । बोभूयिषीष्ट । लुट्मे । बोभूयिता । लृट्में । बोभूयिष्यते । लृङ्में । अबोभूयिष्यत । लुङ्मे । अबोभूयिष्ट । भुज धातुसे अतिशय तथा पौनःपुन्य अर्थमें यङ् प्रत्यय करनेके पश्चात् द्वित्व कर 'यङि' इसकर पूर्वको गुण करनेसे रूप सिद्ध हुआ । बोभुज्यते । लिट्में आम् करनेपर रूप स्थित हुआ बोभुज्य-आम्-चकृ-ए ऐसा स्थित हुआ ।

**अप्यपि च हलात् ॥ ४२२ ॥ हलात्कुत्तरस्य यस्य लोपो भवत्यनपि विषये ॥ बोभुजाञ्चक्रे । बोभुजिता । मोमुह्यते । मोमुहाञ्चक्रे । लेलिह्यते । जोहूयते । वेविद्यते ॥**

भाषा—हलसे उत्तर यङ्प्रत्ययके यकारका लोप होय अप्प्रत्यय न होनेके स्थानमे अर्थात् चार लकार त्याग शेष लकारोंके विषै । उदाहरण—बोभुज्य-आम् चकृ-ए है । इसमे हलप्रत्याहारसंबन्धी यकारसे परे यङ्प्रत्ययका यकार विद्यमान है इस कारण यकारका लोप कर दिया और 'यतः' इसकर अकारका लोप कर दिया तब रूप सिद्ध हुआ । बोभुजांचक्रे । सीष्टादिकमें यङ्प्रत्ययके यकार और अकारका लोप करनेके पश्चात् धातुको अनेक स्वर होनेसे इट् किया फिर अल्लोपको स्थानधारीके तुल्य होनेसे उपधाको गुण न करनेसे रूप सिद्ध हुआ । बोभुजिषीष्ट । तादिकमें । बोभुजिता । लुङ्में । अबोभोजीत् । इसी प्रकार 'मुह वैचित्ये' धातुका सिद्ध हुआ । मोमुह्यते । 'लिह आस्वादने' का सिद्ध हुआ । लेलिह्यते । 'हु दानादनयोः' इसका सिद्ध हुआ । जोहूयते । लिट्में । जोहूयांचक्रे । विद्धातुका सिद्ध हुआ । वेविद्यते । लिट्में । वेविदांचक्रे । डुपचष् धातुसे यङ्प्रत्यय करनेपर द्वित्व करनेसे रूप स्थित हुआ पपच्य ॥

**आतः ॥ ४२३ ॥ यङि यङ्लुकि च पूर्वस्यात आकारः ॥ पापच्यते । पापठ्यते ॥**

भाषा—यङ्प्रत्यय पर हुए संते और यङ्प्रत्ययका लुक् हुए संते पूर्वके अकारको आकार होय । उदाहरण—पपच्य । इसमें पूर्वके अकारको आकार किया क्योंकि यङ्प्रत्यय परे विद्यमान है तब रूप स्थित हुआ पापच्य फिर धातुसंज्ञा होनेपर रूप सिद्ध हुआ । पापच्यते । इसी प्रकार पठधातुसे यङ् प्रत्यय करनेके अनन्तर सिद्ध हुआ । पापठ्यते ॥

सिचो यङि न प ॥ ४२४ ॥ सेसिच्यते ॥

भाषा–सिचधातुके सकारको षकार नहीं होय यङ्प्रत्यय पर हुए संते। उदाहरण–' षिच क्षरणे ' धातुसे यङ्प्रत्यय करनेके अनन्तर द्वित्व किया फिर ' यङि ' इसकर पूर्वको गुण किया तब सिद्ध हुआ। सेसिच्यते। इसमें पूर्वनिमित्त इण्प्रत्याहारसंबन्धी एकारसे सिचके सकारको षकार नहीं हुआ ॥

सूचिसूत्रिमूत्र्यट्यर्त्यशूर्णोतिभ्यो यङ् ॥ ४२५ ॥ सोसूच्यते। सोसूत्र्यते। मोमूत्र्यते ॥

भाषा–सूच, सूत्र, मूत्र, अट्, ऋ, अशूङ् और ऊर्णुञ्धातु इनसेभी यङ्प्रत्यय होय। सूत्रधातु अकारान्त है इस कारण इससे यङ्प्रत्यय नहीं होना चाहिये था सो ' सूचिसूत्रि० ' इसकर यङ्प्रत्यय करनेपर द्वित्व कर ' यङि ' इसकरके गुण किया पश्चात् ' यत ' इसकर चकार उत्तरवर्ती अकारका लोप किया तब रूप सिद्ध हुआ। सोसूच्यते। इसी प्रकार सूत्र और मूत्रधातुओंके रूप सिद्ध करने चाहिये। लिट्में। सोसूचांचक्रे ॥

यकारपररेफस्य न द्वित्वनिषेध ॥४२६ ॥ अराय्यते। अरारा-ञ्चक्रे। अशाश्यते। ऊर्णोनूयते ॥

भाषा–यकार है परे जिससे ऐसे रकारको द्वित्व होनेका निषेध नहीं है। भाव यह है कि जिस रकारसे यकार परे होवे सो उस रकारको द्वित्व होवे द्वित्वकी प्राप्ति होवे तो। उदाहरण–ऋधातुसे यङ्प्रत्यय करनेपर ' गुणोर्तिसंयोगाद्यो ' इसकर गुण करनेसे रूप हुआ अर्य्य फिर द्वित्वकी प्राप्ति होनेपर ' स्वरादेः पर ' इसकर द्वितीय अवयव रकारको सस्वर द्वित्व किया क्योंकि रकारसे परे यकार विद्यमान है तब रूप स्थित हुआ अर्य्य फिर ' आत ' इसकर पूर्वअकारको आकार करनेपर धातुसंज्ञा होनेसे सिद्ध हुआ। अराय्यते। लिट्में ' अनपि च इत्यादि यतः ' इनकर यकार अकारका लोप करनेसे रूप सिद्ध हुआ। अरारांचक्रे। अशूङ्धातुसे यङ्प्रत्यय करनेपर सिद्ध हुआ। अशाश्यते। और ऊर्णुधातुसे यङ्प्रत्यय करनेपर द्वित्व किया तब नुको द्वित्व करनेसे रूप स्थित हुआ ऊर्णुनुय फिर ' यङि ' इसकर पूर्वको गुण और ' ये ' इसकर दीर्घ किया फिर धातुसंज्ञा होनेपर रूप सिद्ध हुआ। ऊर्णोनूयते ॥

गत्यर्थात्कौटिल्ये एव यङ् ॥ ४२७ ॥ कुटिलमटति अटाट्यते। कुटिलं व्रजति वाव्रज्यते ॥

भाषा–गतिअर्थवाले धातुसे कुटिलता अर्थमें यङ्प्रत्यय होय। भाव यह है

कि जिस धातुका अर्थ गति होय उस धातुसे वक्रगत्यनुकूल व्यापारमें यङ्प्रत्यय होता है । उदाहरण–वक्रगत्यनुकूल व्यापारमें गत्यर्थ अट्धातुसे यङ्प्रत्यय करनेके अनन्तर ' स्वरादेः परः ' इसकर द्वितीय अवयव सस्वर टकारको द्वित्व करनेपर रूप स्थित हुआ अटट्य फिर ' आतः ' इसकर पूर्वको आकार किया पश्चात् धातुसंज्ञा होनेपर सिद्ध हुआ । अटाट्यते । इसी प्रकार व्रजधातुसे यङ्प्रत्यय करनेपर सिद्ध हुआ । वाव्रज्यते । टेढा चलता है इस अर्थमे वाव्रज्यसे क्रिया प्रयुक्त होवे है ॥

**लुपसदचरजपजभदहदंशगॄभ्यो धात्वर्थगर्हायामेव यङ् ॥ ४२८ ॥ गर्हितं लुम्पति लोलुप्यते । सासद्यते ॥**

भाषा–लुप्लृ, सद, चर, जप, जभी, दह, दंश, गॄधातु इनसे यङ्प्रत्यय होय धातुके अर्थकी निन्दामें । भाव यह है कि यदि लुप्लृ आदि धातुका अर्थ निन्दायुक्त होवे तो लुप्लृ आदिक धातुओंसे यङ्प्रत्यय होय । उदाहरण–गर्हितं लुम्पति । कुत्सित रीतिसे वनको काटता है । यहां लुप्लृधातुका अर्थ निन्दायुक्त है इस कारण लुप्लृधातुसे यङ्प्रत्यय करनेपर रूप सिद्ध हुआ । लोलुप्यते । लिट्में । लोलुपांचक्रे । सदधातुसे यङ्प्रत्यय करनेपर सिद्ध हुआ । सासद्यते ॥

**ञमजपां नुक् ॥ ४२९ ॥ ञमान्तस्य जपजभदहदंशभञ्जपसचरफलां च पूर्वस्य नुग् यङ्यङ्लुकोः ॥**

भाषा–ञमप्रत्याहारान्त धातुके और जप, जभी, दह, दंश, भञ्जो, पस, चर और फलरूप धातु इनके पूर्वरूपको नुक् आगम होय यङ्प्रत्यय पर हुए संते तथा यङ्का लुक् हुए संते । उदाहरण–चरधातुसे यङ्प्रत्यय करनेके अनंतर द्वित्व करनेके पश्चात ' ञमजपा नुक् ' इसकर नुक् आगम किया तब रूप स्थित हुआ चन्चर्य फिर ॥

**चरफलोः पूर्वात्परस्यात उद्यङ्लुकोः ॥ ४३० ॥ चञ्चूर्यते । चञ्चुराञ्चक्रे । पम्फुल्यते । नुगित्यनेनाऽनुस्वारो लक्ष्यते । स च पदान्तवत् । जञ्जप्यते । जंजप्यते ॥**

भाषा– चर और फल इन दोनों धातुओंके पूर्वरूपसे परे पररूपके अकारको उकार होय यङ्प्रत्यय पर हुए संते और यङ्लुक् हुए संते । उदाहरण–चन्चर्य । इसमें चरधातुके पूर्व रूपसे परे पररूपके चकारउत्तरवर्ती अकारको उकार करनेपर ' र्वोर्विहसे ' इसकर रूप स्थित हुआ चन्चूर्य फिर ' ञमजपां० ' इसकर किये नुक् आगमके नकारको अनुस्वारही भाष्यादिकमें लक्षित होता है सो पदान्तवत्

होता है। इस कथनसे नुकके नकारको अनुस्वार किया फिर यह अनुस्वार पदान्तवत् होनेसे 'वा पदान्तस्य' इसकर स्थित हुआ चञ्चूर्य, चंचूर्य फिर धातुसंज्ञा होनेपर सिद्ध हुआ। चञ्चूर्यते, चंचूर्यते। लिट्में 'अनपि च इसात्' इसकर सिद्ध हुआ। चंचुरांचक्रे। फलधातुसे यङ्प्रत्यय करनेपर द्वित्व करनेके अनन्तर 'जपजभ्रा नुक्' इसकर पूर्वको नुक् किया पश्चात् 'चरफलोः पूर्वोत्परस्य०' इस अकारको उकार करनेसे रूप सिद्ध हुआ। पम्फुल्यते, पंफुल्यते। इसी प्रकार जपधातुका सिद्ध हुआ। जञ्जप्यते जंजप्यते॥

गिरते रेफस्य लत्वं यङि॥ ८३१॥ जेगिल्यते। यँय्यम्यते, यंयम्यते॥ दीङ् क्षये॥ देदीयते। ओप्यायी वृद्धौ॥ पेपीयते। वँव्वम्यते। वंवम्यते। चाखायते। चङ्खन्यते। चङ्क्यते। तन्तन्यते। जञ्जाप्यते। दन्दह्यते। ददश्यते। मम्मज्यते॥ पस बन्धनग्रथनयो॥ पंपस्यते॥

भाषा–गृधातुके रकारको लकार होय यङ्प्रत्यय पर हुए सते। उदाहरण–गृधातुसे यङ्प्रत्यय करनेके अनन्तर 'ऋत इर्' इसकर इर् किया पश्चात् रकारको लकार करनेसे रूप स्थित हुआ गिल्य फिर द्वित्व करनेके पश्चात् 'यङि' इसकर पूर्वको गुण किया तदनन्तर धातुसंज्ञा होनेपर रूप सिद्ध हुआ। जेगिल्यते। 'यम उपरमे' धातुसे यङ्प्रत्यय करनेके पश्चात् द्वित्व करनेपर 'जपजभ्रा नुक्' इसकर पूर्वको नुक् आगम किया फिर 'वा पदान्तस्य' इसकर एक जगह अनुस्वारको सानुनासिक यकार किया तब रूप सिद्ध हुआ। यँय्यम्यते। और एक जगह सिद्ध हुआ। यंयम्यते। 'दीङ् क्षये' धातुका सिद्ध हुआ। देदीयते। 'ओप्यायी वृद्धौ' धातुसे यङ्प्रत्यय करनेके अनन्तर 'लिड्यङोः प्याय पी' इसकर पी आदेश किया पश्चात् द्वित्व किया तब रूप सिद्ध हुआ। पेपीयते। 'टुवमु उद्गिरणे' धातुसे यङ्प्रत्यय करनेके अनन्तर द्वित्व कर 'जपजभ्रा नुक्' इसकर पूर्वको नुक् आगम किया पश्चात् 'वा पदान्तस्य' इसकर एक जगह अनुस्वारको सानुनासिक वकार करनेपर रूप सिद्ध हुआ। वँव्वम्यते। एक जगह। वंवम्यते। चखुधातुका सिद्ध हुआ। चंचम्यते। और खनधातुसे यङ्प्रत्यय करनेके अनन्तर 'जनसनखनामात्व सनिटि से' इसकर आकार कर पश्चात् द्वित्व करनेसे रूप सिद्ध हुआ। चाखायते। और एक जगह। चंखन्यते, चङ्खन्यते। कण धातुका सिद्ध हुआ। चङ्क्यते। 'तनु विस्तारे' धातुका सिद्ध हुआ। तन्तन्यते। दहधातुका सिद्ध हुआ। दन्दह्यते। और दंशधातुका सिद्ध हुआ। ददश्यते। ममधातुका सिद्ध हुआ। मम्मम्यते। 'पस बन्धनग्रंथनयोः' धातुका सिद्ध हुआ। पंपस्यते॥

**रीगृदुपधस्य ॥ ४३२ ॥ ऋत्वतो धातोर्यङि परे पूर्वस्य रीक् ॥ नरीनृत्यते । वरीवृत्यते । जरीगृह्यते । वरीवृश्च्यते । परीपृच्छ्यते । चलीक्लृप्यते ॥**

भाषा—ऋकार है उपधारूप जिसका ऐसे धातुके पूर्वरूपको रीक् आगम होय । उदाहरण—' नृती गात्रविक्षेपे ' धातुका उपधाभूत ऋकार है इस कारण यङ्प्रत्यय करनेपर पूर्वको रीक् आगम किया तव रूप सिद्ध हुआ । नरीनृत्यते । इसी प्रकार ' वृतु वर्त्तने ' धातुका सिद्ध हुआ । वरीवृत्यते । ग्रह, ओव्रश्चू, प्रच्छ इन तीनों धातुसे यङ् करनेके अनन्तर संप्रसारण कर पश्चात् द्वित्व किया फिर ग्रहधातुमें तो संप्रसारण करनेपर उपधाभूत ऋकार हो गया और ओव्रश्चू और प्रच्छधातुमें संप्रसारण करनेपर ऋकार उपधाभूत नहीं हुआ परन्तु योगविभागसे उपधाभूतही ऋकार मानकर पूर्वको रुक् आगम करनेपर रूप सिद्ध हुए । जरीगृह्यते । वरीवृश्च्यते । परीपृच्छ्यते । ' कृपू सामर्थ्ये ' धातुसे यङ्प्रत्यय कर पूर्वको रीक् आगम कर पश्चात् ' कृपो रो लः ' इसकर दोनों जगह लकार कर रूप सिद्ध हुआ । चलीक्लृप्यते ॥

**वशोर्यङि न संप्रसारणम् ॥ ४३३ ॥ वावश्यते ॥**

भाषा—यङ्प्रत्यय पर हुए संते वशधातुको संप्रसारण नहीं हो । उदाहरण—वशधातुसे यङ्प्रत्यय करनेपर संप्रसारण न होनेसे पूर्वको ' आतः ' इसकर आकार किया तव रूप सिद्ध हुआ । वावश्यते ॥

**श्वयतेर्वा ॥ ४३४ ॥ शोशूयते शेश्वीयते । सास्मर्यते ॥**

भाषा—यङ्प्रत्यय पर हुए संते श्विधातुको विकल्पकरके संप्रसारण होय । उदाहरण—' टुओश्विइर् गतिवृद्ध्योः ' धातुसे यङ्प्रत्यय करनेके अनन्तर एक जगह संप्रसारण करनेके पश्चात् पूर्वको गुण करनेसे ' ये ' इसकर सिद्ध हुआ । शोशूयते । और जहां संप्रसारण नहीं हुआ तहां सिद्ध हुआ । शेश्वीयते । ' स्मृ चिन्तायाम् ' धातुसे यङ्प्रत्यय करनेपर ' गुणोर्त्तिसंयोगाद्योः ' इसकर गुण किया पश्चात् द्वित्व करनेपर ' आतः ' इसकर पूर्वअकारको आकार किया तव रूप सिद्ध हुआ । सास्मर्यते ॥

**कवतेः पूर्वस्य न चुत्वं यङि ॥ ४३५ ॥ कोकूयते ॥**

भाषा—' कुङ् शब्दे ' धातुके पूर्वरूपको चवर्ग नहीं होय यङ्प्रत्यय पर हुए संते । उदाहरण—' कुङ् शब्दे ' धातुसे यङ्प्रत्यय करनेपर द्वित्व करनेके पश्चात् ' कुहोश्चुः ' इसकर पूर्वककारको चकार नहीं किया किन्तु ' यङि ' इसकर गुण और ' ये ' इसकर परउकारको दीर्घ किया तव रूप सिद्ध हुआ । कोकूयते ॥

वञ्चुस्रंसुध्वंसुभ्रंसुकसपतपदस्कन्दाम् ॥ ४२६ ॥ यङि यङ्लुकि च पूर्वस्य नीक् ॥ वनीवच्यते । सनीस्रस्यते । दनीध्वस्यते । बनीभ्रस्यते । चनीकस्यते । पनीपत्यते । पनीपद्यते । चनीस्कद्यते ॥

भाषा—वञ्चु, स्रंसु, ध्वंसु, भ्रंसु, कस, पत, पद, स्कन्दिर् इन धातुओंके पूर्वरूपको नीक् आगम होय यङ्प्रत्यय पर हुए संते तथा यङ्प्रत्ययका लुक् हुए संते । उदाहरण—वञ्चुधातुसे यङ्प्रत्यय करनेपर द्वित्व और 'नो लोपः' इसकर नकारका लोप किया फिर पूर्वको नीक् आगम करनेपर रूप सिद्ध हुआ । वनीवच्यते । इसी प्रकार शेषधातुओंके पूर्वको नीक् आगम कर रूप सिद्ध करने चाहिये ॥

ऋतो रिः ॥४२७॥ येऽनपि ॥ चेक्रीयते । जेह्रीयते । वेव्रीयते ॥

भाषा—ऋकारको रि होय अपूविषयवर्जित यप्रत्यय पर हुए संते । उदाहरण—कृधातुसे यङ्प्रत्यय करनेपर ऋकारको रिकार किया फिर द्वित्व किया तदनन्तर पूर्वको गुण और परको 'ये' इसकर दीर्घ करनेसे रूप सिद्ध हुआ । चेक्रीयते । इसी प्रकार 'हृञ् हरणे' और वृङ् वृञ् इन धातुओंके रूप सिद्ध हुए । जेह्रीयते । वेव्रीयते ॥

दादेरिः ॥ ४२८ ॥ अपिदाधामागैहाक्पियतिसामिकारः क्ङिति हसे अनपि ॥ देदीयते । मेमीयते । जेगीयते । जेहीयते । पेपीयते । सेषीयते । तेष्ठीयते ॥

भाषा—पकारइत्वर्जित दारूप धातु, धारूप, मारूप धातु, गैधातु, ओहाक्धातु, पा पाने धातु, षो अन्तकर्मणि धातु इन्होंके आकारको इकार होय किद्ङित्संज्ञक हस पर हुए संते जो अप् होनेका विषय न होवे तो । उदाहरण—डुदाञ् धातुसे यङ्प्रत्यय करनेके अनन्तर धातुके आकारको इकार किया क्योंकि ङित्संज्ञक हसप्रत्यय यङ् परे विद्यमान है तत्पश्चात् द्वित्व किया फिर 'यङि' इसकर पूर्वको गुण और 'ये' इसकर परको दीर्घ करनेसे रूप सिद्ध हुआ । देदीयते । इसी प्रकार मारूप धातुका सिद्ध हुआ । मेमीयते । 'गै शब्दे' धातुका सिद्ध हुआ । जेगीयते । ओहाक् धातुका सिद्ध हुआ । जेहीयते । 'पा पाने' धातुका सिद्ध हुआ । पेपीयते । षो धातुके षकारको सकार किया पश्चात् यङ्प्रत्यय और आकारको इकार कर द्वित्व किया तदनन्तर पूर्वको गुण और परको दीर्घ किया फिर 'क्रियात्प॰' इसकर परसकारको षकार करनेसे रूप सिद्ध हुआ । सेषीयते । इसी प्रकार ष्ठाधातुका सिद्ध हुआ । तेष्ठीयते ॥

आप्प्योरीयङि ॥ ४२९ ॥ जेघ्रीयते । देध्मीयते ॥

भाषा–घ्रा और ध्मा इन दोनोंके अकारको ईकार होय यङ्प्रत्यय पर हुए संते । उदाहरण–घ्रा और ध्माधातुके यङ् प्रत्यय करनेके अनन्तर आकारको ईकार किया पश्चात् द्वित्व किया फिर पूर्वको गुण किया तब रूप सिद्ध हुआ । जेघ्रीयते । देध्मीयते ॥

**हन्तेर्हिंसायां घ्नीभावः ॥ ४४० ॥ जेघ्नीयते जंघन्यते ॥**

भाषा–हिंसाअर्थके विषैं हन्धातुको घ्नीभाव होय । यङ्प्रत्यय पर हुए संते । उदाहरण–हिंसाअर्थमें हन्धातुके स्थानमें घ्नी आदेश किया क्योंकि यङ्प्रत्यय परे विद्यमान है तदनन्तर द्वित्व कर पूर्वको गुण किया तब रूप सिद्ध हुआ । जेघ्नीयते । और जहां हिंसाअर्थ नहीं हुआ तहां हन्धातुसे यङ् करनेके अनन्तर द्वित्व किया फिर पूर्वको ' जपजभदहदशभञ्जपशां च ' इसकर नुक् आगम किया पश्चात् ' पूर्वोद्धन्तेर्हस्य घः ' इसकर पर हकारको घकार किया तब रूप सिद्ध हुआ । जंघन्यते ॥

**स्वपिस्यमिव्येञां यङि संप्रसारणम् ॥ ४४१ ॥ सोषुप्यते । सेसिम्यते । वेवीयते ॥**

भाषा–ञिष्वप्, स्यमु और व्येञ् धातु इनको यङ्प्रत्यय पर हुए संते संप्रसारण होय । उदाहरण–ष्वप्धातुके षकारको सकार किया तब हुआ स्वप् फिर यङ्प्रत्यय करनेके अनन्तर संप्रसारण किया तो स्वर अकारसहित वकारको उकार संप्रसारण हुआ फिर द्वित्व किया तत्पश्चात् पूर्वको गुण और परसकारको ' कि० ' इसकर षकार किया तब रूप सिद्ध हुआ । सोषुप्यते । और स्यमुधातुसे यङ्प्रत्यय करनेपर स्वरसहित यकारको इकार संप्रसारण किया पश्चात् द्वित्व और पूर्वको गुण करनेपर रूप सिद्ध हुआ । सेसिम्यते । और व्येञ्धातुसे यङ्प्रत्यय करनेके अनन्तर एकारस्वरसहित यकारको दीर्घ ईकार संप्रसारण किया पश्चात् द्वित्व और पूर्वको गुण किया तब रूप सिद्ध हुआ । वेवीयते ॥

**चायः कीर्यङि ॥ ४४२ ॥ चेकीयते । जञ्जन्यते । शीङोऽयङ् ये क्ङिति । शाशय्यते । डोढौक्यते । तोत्रौक्यते ॥ इति यङंतप्रक्रिया ॥**

भाषा–यङ्प्रत्यय पर होनेसे चायृधातुको की आदेश होय यहां दीर्घ की करना यङ्लुक्के अर्थ है । उदाहरण–यङ्प्रत्यय पर होनेसे चायृधातुको की आदेश कर द्वित्व किया पश्चात् पूर्वको गुण किया तब रूप सिद्ध हुआ । चेकीयते । ' जनी प्रादुर्भावे ' धातुसे यङ्प्रत्यय करनेके अनन्तर ' जनसनखनामात्वं० ' इसकर टिको आकार किया पश्चात् द्वित्व किया तदनन्तर ' आतः ' इसकर पूर्व अकारको

---

१ यदि कहो कि घ्रा ध्मा धातुके आकारको यङ् पर हुए संते ईकार क्यों किया क्योंकि इकार करनेसेही ' ये ' इसकर दीर्घ होकर कार्यसिद्धि हो जाती तहां यह जानना कि ईकारका करना यङ्लुक्के अर्थ है ॥

आकार किया तब सिद्ध हुआ । जामायते । और जहां टिको आकार नहीं हुआ । वहां ' अमजर्पा नुक् ' इसकर पूर्वको नुक् आगम करनेपर सिद्ध हुआ। जञ्जन्यते । क्वित्क्तिसंज्ञक य पर हुए सते शीङ्धातुको अयङ् आदेश होय। उदाहरण–क्ङित्संज्ञक यङ्प्रत्ययसम्बन्धी यकार पर होनेसे शीङ्धातुको अयङ् आदेश किया तो अयङ् आदेश ङित् होनेसे अन्त्यको हुआ तब रूप स्थित हुआ शय्-य फिर द्वित्व किया तत्पश्चात् ' आत ' इसकर पूर्वको आकार किया तब रूप सिद्ध हुआ । शाशय्यते । ढौकृ त्रौकृ धातुसे यङ्प्रत्यय करनेके अनन्तर द्वित्व किया फिर ' ह्रस्व ' इसकर पूर्वसम्बन्धी स्वर औकारको उकार किया पश्चात् ' यङि ' इसकर गुण किया तब रूप सिद्ध हुआ । डोढौक्यते । तोत्रौक्यते ॥ इति यङन्तप्रक्रिया समाप्ता । भगवत्सेनात्मजश्रीकाशिरामेण भाषया । चन्द्रिकोत्तरार्द्धस्यैषी कृतं यङन्तसाधनम् ॥

---

चान्यत्र ॥ ४४३ ॥ ऊकप्रत्ययसयोगं विना यङो वा लुक् ॥ यङ्-लुगन्तात्सम् । अदादौ बोध्यम् । अदादित्वाच्छपो लुक् यङ्लुकि सति ॥

भाषा–ऊकप्रत्ययके संयोगके विना यङ्प्रत्ययका विकल्पकरके लुक् होता है । भाव यह है कि ऊकप्रत्ययके संयोगमें यङ्प्रत्ययका लुक् होता है परन्तु और जगह विकल्पकरके यङ्प्रत्ययका लुक् होता है । जिस धातुके अन्तमें यङ्प्रत्ययका लुक् हुआ है उस धातुसे परस्मैपद होता है और वह यङ्लुगन्तधातु अदादिगणमें जानने योग्य है । अदादि होनेसे शप्प्रत्ययका लुक् हो जाता है ॥

पिति त्सिम वेट् ॥ ४४४ ॥ बोभवीतु बोभोतु । अबोभवीत् अबोभोत् । अबोभूताम् । अबोभवुः । बोभवाञ्चकार । गुण बाधित्वा नित्यत्वाद्वुक् । अबोभोव् अबोभूवीत् । अबोभूवुः । अबोभूवी । अबोभो अबोभुवम् । पापचीति पापक्ति । पापक्तः । पापचति । अपापचीत् अपापक् अपापग् । अपापचुः । पापचांचकार । पापचिता । अपापाचीत् । अपापचीत् । द्वे स्वरेऽपि नो पधाया गुण । बोभुजीति बोभोक्ति । बोभुक्तः । बोभुजति । अबोभुजीत् अबोभोक् । बोभोजिता । अबोभोजीत् । वावदीति वावत्ति । वावदीतु वावत्तु । वावद्धि । वावदाव । जाघटीति जाघट्टि । जाघटीषि । द्रुमि द्रु । जाघट्टपि । अजाघटीत् ॥ सर्प सर्प ॥

पास्पर्द्धीति पास्पार्द्धि । पास्पर्द्धः । पास्पर्धति । हौ । पास्पर्द्धि ।
अपास्पर्द्धीत् । अपास्पर्त् अपास्पर्द् । सिपि । अपास्पर्द्धीः । अपास्पाः
अपास्पर्त् अपास्पर्द् ॥ गाधृ प्रतिष्ठालिप्सयोर्ग्रन्थे च ॥. जागाधीति
जागाद्धि । जागाद्धः । आदिजबानामिति । जाघात्सि । अजागाधीत्
अजाघात् । सिपि । अजाघाः अजाघात् ॥ नाथृ ॥ नानाथीति
नानात्ति । नानात्तः । नानाथति ॥ दध ॥ दादधीति दादद्धि । दाध-
त्सि । अदादधीत् । अदादद्धाम् । अदादधुः । अदाधः अदादधीः ।
दादधिता । अदादधीत् ॥ मुद ॥ मोमुदीति मोमोत्ति ॥ कुर्द खुर्द
गुर्द गुद क्रीडायामेव ॥ चोकूर्दीति चोकूर्ति । चोकूर्त्तः । अचोकूर्त् ।
सिपि । अचोकूः । ऋदन्तानामृदुपधानां च यङ्लुकि पूर्वस्य रुक्-
रिक्रीकः । चर्करीति चरिकरीति चरीकरीति । चर्कर्ति चरिकर्ति ।
चरीकर्ति । चर्कृतः चरिकृतः चरीकृतः । चर्क्रति चरिक्रति
चरीक्रति । अचर्करीत् अचरिकरीत् अचरीकरीत् । अचर्कः अ-
चरिकः अचरीकः । चर्करिता । वर्वृतीति वरिवृतीति वरीवृतीति ।
वर्वर्त्ति वरिवर्ति वरीवर्ति । वर्वर्त्तामास । वर्वर्तिता । वर्वर्तिष्यति ।
अवर्वर्तिष्यत् । वनीवञ्चीषि वनीवङ्क्षि । वनीवच्यात् । वनीवञ्चीतु
वनीवङ्क्तु । वनीवङ्क्ताम् । अवनीवञ्चीत् । संयोगान्तस्य लोपः ।
अवनीवन् । जङ्गमीति जङ्गन्ति । लोपस्त्वनुदात्ततनाम् । जङ्गतः ।
गमां स्वरे । जङ्ग्मति । जङ्गमीमि । जंगन्वः । जंगन्मः । जंगमीतु
जंगन्तु । हौ । जंगहि । अजंगमीत् । अजंगन् । अजंगताम् ।
गमां स्वरे । अजंग्मुः । जंगमिता । अजंगमीत् । हिंसायान्तु ।
जेघ्नयीति जेघ्नेति जंघनीति जंघंति । लोपस्त्वनुदात्ततनाम् । जं-
घतः । जंघ्नति । अजंघनीत् । अजंघन् । आशिषि । वध्यात् ।
अवधिष्ट । चञ्चुरीति । चञ्चूर्तः चञ्चुरति । चञ्चूर्यात् ।
चञ्चुरीतु चञ्चूर्तु चञ्चूर्तात् । चञ्चूर्ताम् । चञ्चूर्हि । अचञ्चु-

रीव । अचञ्चुः । चोस्कुन्दीति चोस्कुन्ति । चोस्कुन्त । चो-
स्कुन्दति । चोस्कुन्याव् । चोस्कुदीतु चोस्कुतु । चोस्कुताम् ।
अचोस्कुन्दीव् । अचोस्कुन् । अचोस्कुन्ताम् । अचोस्कुन्दुः ।
सिपि । अचोस्कुन्दीः अचोस्कुन् । चसनीति चसन्ति । चसातः ।
चंस्नति । चसनीपि चससि । चंसाथः । चसनीमि चसन्मि ।
चसन्वः । चसन्मः । चसायाव् चसन्याव् । चसनीतु चसन्तु
चसाताव् । चंसाताम् । चस्नतु । चसाहि । अचसनीव् अच-
सानीव् । अचसानिष्टाम् । योपवीति योपोति । योयुत । योयु-
याव् । योपवीतु योपोतु । अयोपवीव् । नोनवीति नोनोति । नो-
नुतः । नोनुयाव । नोनवीतु नोनोतु । अनोनवीव् अनोनोव् ।
सिपि । अनोनवी अनोनोः । जाहेति जाहाति । द्वेस्तौ । जाहीतः ।
जाहीयाव् । जाहेतु जा॰॰तु जाहीताव् । जाहीताम् । अजाहेव्
अजाहाव् अजाहीव् । अजाहीताम् । अजाहुः । जाहीयाव् । जा-
हिथा । आतोऽनपि । अजाहासीव् । अजाहासिष्टाम् । दादेति
दादाति । दाच । दादति । दादेपि दादासि । दात्थः । दात्थ । दाद्वः
दाम । द्वौ । देहि । दादेयाव् । आतोऽनपि । ददिता । दादे पे ।
अदादेव् अदादाव् । अदाताम् ॥ एवं धेट् ॥ दाधेति दाधाति ।
दाद्ध । दाधति । दाध्याव् । धेहि । दाधेयाव् । अदाधासीव् ।
अदाधव् अदाधाव् । अदाधव् । अदाधताम् । अदाधन् ॥ डुधाञ् ।
दाधेति दाधाति । धाच । धात्थ । धादे । दाध्वः । दाध्म । लङि ।
अदाधाव् अदाधेव । पितोस्तु ॥ दैप् शोधने । दाप् लवने ॥ दादेति
दादाति । दादीतः दादति । दादीयाव् । दादेतु दादातु दादीताव् ।
दादीहि । अदादेव् अदादाव् । अदादीताम् । दादायाव् । अदा-
दासीव् । सास्वपीति सास्वति । सास्वप्व । सास्वपति । ह्रौ ।
सास्वब्धि । असास्वपीव् असास्वप् । सास्वप्याद् । असास्वापीव्
असास्वपीव् ॥ कॄ विक्षेपे ॥ चाकरीति चाकर्ति । चाकीर्तं ।

चाकिरति । चाकरिता चाकरीता । तातरीति तातर्ति । तातीर्तः । तातिरति । तातरीतु तातर्तु । ऋत इत् । तातीर्तात् । तातीर्हि । अतातरीत् अतातः अतातारीत् । अतातारिष्टाम् । अर्तेर्यङ्लुकि द्वित्वे पूर्वस्य र इत्यत्वम् । रुग्रिग्रीकोस्तु पूर्वस्यासवर्ण इयङ् । अररीति अरियरीति अरीयरीति, अरर्ति अरियर्ति अरीयर्ति । अर्ऋत अरियृतः अरीयृतः । रुको रिलोप इति लोपः । आरति अरीग्रति । अर्ऋयात् अरियृयात् अरीयृयात् । अररीतु अरियरीतु अरीयरीतु, अरर्तु अरियर्तु अरीयर्तु, आरतु अरियतु अरीयतु । अरिग्रतु । आररीत् आरियरीत् आरीयात् । आरः आरियः आरीयः । आररुः आरियरुः आरीयरुः । सिपि । आररीः आरियरीः आरीयरीः । आरः आरियः आरीयः । लिङि । यादादाविति रिङ् । आरियात् अरीग्रियात् । अररिता अरियरिता अरीयरिता । लुङि । आरारीत् आरियरीत् ॥ गृहू ॥ जगृहीति जरिग्रहीति । जर्गढि । जगृढः । जर्गृहति । जर्गृहीतु जर्गढु जर्गढात् । हौ । जर्गृढि । अजर्गृहीत् । अजर्घट् अजर्घड् ॥ ग्रह ॥ जाग्रहीति जाग्राढि । तसादौ ङिन्निमित्तं सम्प्रसारणम् । तस्य बहिरंगत्वेनासिद्धत्वान्न रुगादयः । जागृढः । जागृहति । जाग्रहीषि जाग्रक्षि जागृढि । जाग्रहिता ॥ गृधु ॥ जर्गृधीति जर्गर्धि । जर्गृद्धः । जर्गृधति । जर्गृधीषि जर्घर्त्सि । अजर्गृधीत् अजर्घर्त् । सिपि । अजर्गृधीः अजर्घाः । अजर्गर्धीत् । अजर्गर्धिष्टाम् । पाप्रच्छीति पाप्रष्टि । तसादौ न सम्प्रसारणम् । श्तिपानिर्देशात् ॥

भाषा—यङ्प्रत्ययका लुक् हुए संते पित्संज्ञक तकार दकार सकार मकारादि प्रत्ययोंको विकल्पकरके ईट् आगम होय । उदाहरण—भूधातुसे यङ्प्रत्ययका लुक् किया पश्चात् प्रत्ययलक्षण कर धातुको द्वित्व किया तदनन्तर ' याङि ' इसकर पूर्वको गुण किया पश्चात् यङन्त होनेसे धातुसंज्ञामें तिबादिक किये फिर ' अप् कर्त्तरि ' इसकर अप्प्रत्यय किया पश्चात् यङ्लुगन्तको अदादि होनेसे अप्का लुक्

क्रिया पश्चात् तिप्‌को पिकल्पकरके ईट् क्रिया क्योंकि यङ्‌का लुक् हुआ है और पित् तकारादि प्रत्यय है, तब रूप स्थित हुआ बोभू इ ति फिर भूधातुको गुण क्रिया पश्चात् ओ अव्' इसकर सिद्ध हुआ। बोभवीति। और जहां ईट्‌का आगम नहीं हुआ तहां धातुको गुण करनेसे सिद्ध हुआ। बोभोति। द्विवचनमें ईट् गुण दोनोंके न होनेका विषय होनेसे सिद्ध हुआ। बोभूतः। बहुवचनमें 'झेः' इसकर अन्तिमप्रत्ययके स्थानमें अति किया पश्चात् 'नु धातो' इसकर उव् किया तब रूप सिद्ध हुआ। बोभुवति। लिङ्में। बोभूयात्। लोट्में। बोभवीतु, बोभोतु। हिमें। बोभूहि। उत्तमभागमें। बोभवानि। लङ्में। अबोभवीत्, अबोभोत्। लिट्में 'कासादिप्रत्ययादाम्०' इसकर आम् प्रत्यय करनेपर सिद्ध हुआ। बोभवांचकार। लिङ्में। बोभूयात्। लुट्में। बोभविता। लृट् लृङ्में बोभविष्यति। अबोभविष्यत्। लुङ्में 'दादे' पे' इसकर सिप्रत्ययका लुक् किया पश्चात् 'यङ्लुकि सति पिति तिस्म वेट्' इसकर तिप्‌को विकल्पकरके ईट् किया पश्चात् गुणको बाधित किया क्योंकि भूधातुको स्वरादिप्रत्यय परे होनेसे वुक् आगम नित्य होता है इस कारण 'भुवा सिलोपे स्वरे वुक्' इसकर वुक् आगम किया तब रूप सिद्ध हुआ। अबोभूवीत्। और जहां ईट् आगम नहीं हुआ तहां गुण करनेसे सिद्ध हुआ। अबोभोत्। द्विवचनमें। अबोभूताम्। बहुवचनमें 'अन उस्' इसकर अन्‌के स्थानमें उस् करनेपर भूधातुको वुक् आगम किया तब रूप सिद्ध हुआ। अबोभूवुः। अमिप्प्रत्ययमें वुक् आगम करनेपर सिद्ध हुआ। अबोभुवम्। डुपचष् धातुसे यङ्‌का लुक् करनेपर पूर्वको 'आत' इसकर आकार किया तदनन्तर एक जगह 'पिति तिस्म वेट्' इसकर तिप्‌को एक जगह ईट् किया तब रूप सिद्ध हुआ। पापचीति। और जहां ईट् आगम नहीं हुआ तहां 'चो कुः' इसकर सिद्ध हुआ। पापक्ति। लोट्‌के द्विवचनमें 'झसादिदेः' इसकर सिद्ध हुआ। पापग्धि। लङ्में जहां ईट् आगम हुआ तहां सिद्ध हुआ। अपापचीत्। और जहां ईट् आगम नहीं हुआ तहां 'दिस्योर्हसात्' इसकर दिप्‌का लोप किया तब सिद्ध हुआ। अपापक्, अपापग्। लिट्में आम्प्रत्यय करनेपर सिद्ध हुआ। पापचांचकार। लिङ्में। पापच्यात्। लुट्में अनेकस्वर होनेसे इट् किया तब रूप सिद्ध हुआ। पापचिता। लुङ्में। अपापचीत्। एक जगह

१ यदि कहो कि पच्धातु तो अनिट् है फिर तादि॰में इट् कैसे किया है? तहां यह जानना कि एकस्वर पचधातुही अनिट् है न कि अनेक स्वर सो लिखाभी है। तिपाशपानुब न्धेन निर्दिष्टं यद्गणेन च। यत्रैकाज्ग्रहणं चैव पंचैतानि न यङ्लुकि॥ अर्थ-तिपूप्रत्यय काके जो कार्य कहा है अथवा शप्प्रत्ययकरके जो कार्य कहा है अथवा अनुबन्ध नाम इत्संज्ञा करके जो कार्य कहा है अथवा गणकरके जो कार्य कहा है और जिसमें एकही स्वरका ग्रहण है सो यह पांच कार्य यङ्लुक्के विषे नहीं प्राप्त होते हैं। जैसे-

'अतो हलादेर्लघोर्वा वृद्धिः' इसकर वृद्धि किया तब सिद्ध हुआ । अपापाचीत् । भुजधातुसे यङ्लुक् करनेपर 'यङि' इसकर पूर्वको गुण किया पश्चात् 'यङ्लुकि सति पिति तिस्मि वेट्' इसकर तिप्को एक जगह ईट् आगम किया तब रूप स्थित हुआ बोभुज्-ई-ति फिर 'द्वेः स्वरेऽपि नोपधाया गुणः' इसकर उपधाभूत उकारको गुण नहीं हुआ तब रूप सिद्ध हुआ । बोभुजीति । और जहां ईट् नहीं हुआ तहां गुण किया तब रूप सिद्ध हुआ । बोभोक्ति । द्विवचनमें । बोभुक्तः । बहुवचनमें । बोभुजति । लिट्में । बोभोजांचकार । लिङ्मे । बोभुज्यात् । लुट्में । बोभोजिता । लुङ्मे । अबोभोजीत् । वदधातुसे यङ्लुक् करनेपर 'आतः' इसकर पूर्वको आकार और तिप्को एक जगह ईट् आगम किया तब रूप सिद्ध हुआ । वावदीति । और एक जगह ईट् आगम नहीं हुआ तहां 'खसे चपा०' इसकर सिद्ध हुआ । वावत्ति । लिट्में । वावदाञ्चकार । लुङ्मे 'वदिव्रज्योः सौ नित्यं वृद्धिः' इसकर नित्य वृद्धि करनेपर सिद्ध हुआ । अवावादीत् । 'घट चेष्टायाम्' धातुसे यङ्लुक् करनेपर तथा तिप्प्रत्ययको एक जगह ईट् करनेपर सिद्ध हुआ । जाघटीति । और जहां तिप्प्रत्ययको ईट् नहीं हुआ तहां 'ष्टुभिः ष्टुः' इसकर तिप्के तकारको टकार किया तब सिद्ध हुआ । जाघट्टि । सिप्मे एक जगह ईट् हुआ तहां सिद्ध हुआ । जाघटीषि । और जहां ईट् नहीं हुआ तहां 'ष्टुभिः०' इसकर सिद्ध हुआ । जाघट्षि । लुङ्मे । अजाघटीत्, अजाघाटीत् । स्पर्धधातु संघर्ष नाम दूसरेके तिरस्कार करनेकी इच्छामें वर्त्ते है । जहां ईट् आगम हुआ तहां सिद्ध हुआ । पास्पर्द्धीति । और जहां ईट् आगम तिप्प्रत्ययको नहीं हुआ तहां 'तथोर्धः' इसकर तिप्के तकारको धकार किया पश्चात् 'झबे जबाः' इसकर सिद्ध हुआ । पास्पर्द्धि । सिप्मे जहां ईट् नहीं हुआ तहां 'खसे चपा झसानाम्' इसकर सिद्ध हुआ । पास्पर्त्सि । हिमे 'झसाद्धिर्हेः' इसकर हिके स्थानमें धि किया फिर 'झबे जबाः' इसकर धकारको दकार किया तब सिद्ध हुआ । पास्पर्द्धि । और एक जगह 'हसात्परस्य झसस्य लोपः सवर्णे झसे' इसकर दकारका लोप करनेपर सिद्ध हुआ । पास्पार्धि । लङ्में जहां दिप्को ईट् आगम हुआ तहां सिद्ध हुआ । अपास्पर्द्धीत् । और जहां ईट् आगम नहीं हुआ तहां

'गदनदपत०' इस सूत्रमें अप्प्रत्यय और शितप्प्रत्यय धातुओंके अन्तमें करके आदिउपसर्गसे निके नकारको णकार करना कहा है इस कारण यङ्लुङ्में आदिउपसर्गसे गदनदादि धातु पर हुए सते निके नकारको णकार नहीं होगा । जैसे–प्रनिजागदीति । अनिजघंति । 'लित्पुषाद्यर्डः' इस सूत्रमें ल जो इत्सञ्ज्ञक है । उसकर डप्रत्ययका होना विधान किया सो यङ्लुङ्में डप्रत्यय नहीं होय । जैसे–अजगमीत् । और पुषादि गणसे डप्रत्ययका विधान किया इस कारण यङ्लुङ्में डप्रत्यय नहीं हुआ । जैसे–अपोपोषीत् । और 'नैकस्वरादनुदात्तात्' इसमें एकस्वरसे इट्निषेध किया है इस कारण यङ्लुङ्के विषे इट्का निषेध नहीं ॥

'दिस्योर्हसात्' इसकर दिपूका लोप करनेपर 'बावसाने' इसकर सिद्ध हुआ। अपास्पर्त्, अपास्पर्द् । सिपूमें जहां ईद् हुआ वहां सिद्ध हुआ । अपास्पर्दी । और जहां ईद् नहीं हुआ वहां एक जगह बावसाने' इसकर धकारको जहां दकार किया। वहां 'द' स' 'इसकर दकारको सकार किया फिर 'वोर्वा र' इसकर सकारको रकार किया फिर रिलोपो दीर्घश्च 'इसकर रकारका लोप और पूर्वको दीर्घ किया तब 'खोर्विसर्गः' इसकर सिद्ध हुआ । अपास्पा । और एक जगह सिद्ध हुआ । अपास्पत्, अपास्पर्द् । थिप्में । पास्पर्धांचकार । लिङ्में । पासद्ध्यो-त् । लुङ्में । पास्पर्धिता । लृङ्में । अपास्पर्धीत् । गाधृधातुसे यङ्लुक् करनेपर एक जगह तिपूको ईद् आगम किया वहां सिद्ध हुआ । जागाधीति । और एक जगह जहां ईद् नहीं हुआ वहां सयोध', झबे जबाः 'इनकर सिद्ध हुआ। जागाद्धि । द्विवचन बहुवचनमें । जागाः । जागाधति । सिपूमें प्रथम 'आदि जयार्नां०' इसकर गकारको घकार किया पश्चात् खसे चपा०' इसकर धकारको तकार किया तब रूप सिद्ध हुआ । जाघात्सि । लङ्में दिपूको जहां ईद् आगम किया वहा सिद्ध हुआ । अजागाधीत् । और जहां ईद् आगम नहीं हुआ वहां 'दिस्योर्हसात्' इसकर दिपूका लोप किया पश्चात् 'आदिजबानां०' इसकर गकारको घकार किया फिर बावसाने इसकर सिद्ध हुआ । अजाघात्। सिपूमें ईद पक्षमें । अजागाधी । और एक पक्षमें सिपूका लोप और 'आदिजबानां०' इसकर गकारको घकार किया पश्चात् 'बावसाने' इसकर दकार किया तब 'द' स' इसकर दकारको सकार कर 'खोर्विसर्गः' इसकर सिद्ध हुआ । अजाघा' । एक जगह । अजाघात् अजाघाद् । माधृधातुका तिपूमें ईद्पक्षमें सिद्ध हुआ । नानाधीति । और एक जगह खसे च० ' इसकर सिद्ध हुआ । नानात्ति । द्विव-चनमें । नानात्त' । बहुवचनमें । नानाधति । दधधातुसे यङ्लुक् करनेपर ईद् आगम किया तब सिद्ध हुआ । दादधीति । और ईद् आगम नहीं हुआ वहां 'सयोर्ध', झबे जबा 'इनकर सिद्ध हुआ । दादद्धि । सिपूमें । दाधत्सि । लङ्में । अदाद धीत्, अदाधत्, अदाधद् । सिपूमें ईद्पक्षमें सिद्ध हुआ । अदादधी' । और जहां ईद् नहीं हुआ वहां 'दिस्योर्ह०' इसकर सिपूका लोप किया फिर 'आदिजबानां० इसकर दकारको धकार किया पश्चात् 'बावसाने' इसकर एक जगह दकार और एक जगह सकार किया जहां दकार किया वहां एक जगह द' स' इसकर दकारको सकार किया तब रूप सिद्ध हुआ । अदाधः, अदाधत्, अदा धद् । लुङ्में । अदादधीत्, अदादाधीत् । मुदधातुसे यङ्लुक् करनेपर तिपूको जहां इद् किया वहां सिद्ध हुआ । मोमुदीति । और एक जगह । मोमोत्ति । लङ्के/ सिप्‌वचनमें । अमोमुदीः, अमोमो., अमोमोद्, अमोमोत् । लिङ्में । मोमोदांचकार ।

लुङ्मे । अमोमोदीत् । कुर्द्धातुसे यङ्लुक् करनेपर तिप्को ईट् किया फिर 'खो-र्विहसे' इसकर ककारउत्तरवर्त्ती उकारको दीर्घ किया तव रूप सिद्ध हुआ । चोकूर्दीति । और जहां इट् आगम नहीं हुआ तहां 'खोर्विहसे, खमे चपा०' इनकर सिद्ध हुआ । चोकूर्त्ति । द्विवचनमें । चोकूर्त्तः । चोकूर्दति । लङ्में इट्पक्षमें सिद्ध हुआ । अचोकूर्दीत् । और जहां इट् आगम दिप्को नहीं हुआ तहा 'दिस्योर्हि०' इसकर दिप्का लोप किया पश्चात् 'खोर्विहसे, वावसाने' इनकर सिद्ध हुआ । अचोकूर्त, अचोकूर्द । सिप्में इट्पक्षमे । अचोकूर्दीः । और एक जगह 'दः सः' इसकर दकारको सकार किया फिर 'रात्सस्य' इसकर सकारका लोप किया तदनन्तर 'खोर्विहसे' इसकर दीर्घ किया तव सिद्ध हुआ । अचोकूः । और एक जगह । अचोकूर्त, अचोकूर्द । लुङ्में । अचोकूर्दीत् । 'डुकृञ् करणे' धातुसे यङ्लुक् करनेके अनन्तर चकृ-ति ऐसा रूप स्थित हुआ । ऋकार है अन्तमें जिनके तथा ऋकार है उपधारूप जिनका ऐसे धातुओंके पूर्वरूपको रुक्, रिक् और रीक् यह आगम होय यङ्प्रत्ययका लुक् हुए संते । उदाहरण—चकृ-ति । इसमें यङ्प्रत्ययका लुक् हुआ है इस कारण पूर्वको रुक्का आगम किया और एक जगह तिप्को ईट् आगम किया तव सिद्ध हुआ । चर्करीति । और जहा रिक्का आगम हुआ तहां सिद्ध हुआ । चरिकरीति । और जहां रिक्का आगम हुआ तहां सिद्ध हुआ । चरीकरीति । और जहां तिप्को ईट् नहीं हुआ तहां तीनों आगम करनेसे सिद्ध हुआ । चर्कर्त्ति, चरिकर्त्ति, चरीकर्त्ति । द्विवचनमें । चर्कृतः, चरिकृतः चरीकृतः । वहुवचनमें अन्तिके स्थानमें 'द्वेः' इसकर अति करनेपर तीनों आगम करनेसे सिद्ध हुआ । चर्क्रति, चरिक्रति, चरीक्रति । लङ्में जहां दिप्को ईट् आगम हुआ तहां तीनों आगम करनेसे सिद्ध हुआ । अचर्करीत्, अचरिकरीत्, अचरीकरीत् । और जहां दिप्को ईट् आगम नहीं हुआ तहां गुण करनेके पश्चात् 'दिस्योर्हसात्' इसकर दिप्का लोप किया फिर तीनों आगम करनेसे 'स्नोर्विसर्गः' इसकर सिद्ध हुआ । अचर्कः, अचरिकः, अचरीकः । लिट्में । चर्करांचकार । लिङ्में 'यादादौ पे' इसकर ऋकारके स्थानमें रि करनेपर सिद्ध हुआ । चर्क्रियात् । लुङ्में सिकी णित्संज्ञा होनेसे नित्य वृद्धि करनेपर सिद्ध हुआ । अचर्कारीत् । द्विवचनमें । अचर्कारिष्टाम् । 'वृतु वर्त्तते' धातुसे यङ्लुक् होनेके अनन्तर ऋकार उपधारूप होनेसे पूर्वको रुक् आदिक तीनोंका आगम ईट्पक्षमें किया तव रूप स्थित हुआ वर्वृत्-ई-ति, वरिवृत्-ई-ति, वरीवृत्-ई-ति । फिर 'द्वेः स्वरेऽपि नोपधाया गुणः' इसकर गुण तो हुआ नहीं तव सिद्ध हुआ । वर्वृतीति, वरिवृतीति, वरीवृतीति । और जहां ईट् नहीं हुआ तहां तीनों आगम करनेसे सिद्ध हुआ । वर्वर्त्ति, वरिवर्त्ति, वरीवर्त्ति । लुङ्में ईट्पक्षमें । अवर्वृतीत्, अवरिवृतीत्,

अवरीवृतीत् । और जहां ईट् नहीं हुआ तहां । अवर्वेत, अवरिवर्त, अवरीवर्त् । लिट्में । वर्वर्ताचकार । लिङ्में । वर्वृत्यात् । लुट्में । वर्वर्तिता । लृट्में । वर्वर्तिष्यति । लुङ्में । अवर्वर्तीत् । 'वञ्चु वचने' धातुसे यङ्लुक् किये सते 'वंचुसंसुध्वंसु०' इसकर पूर्वको नीक् आगम किया और एक जगह तिप्को ईट् किया तब सिद्ध हुआ । वनीवञ्चीति । और जहां ईट् आगम नहीं हुआ तहां 'चो' कु' इसकर सिद्ध हुआ । वनीवङ्क्ति । द्विवचनमें 'चो , कुः नोलोप' । वनीवक्तः । बहुवचनमें । वनीवचति । सिप्में जहां ईट् हुआ तहां सिद्ध हुआ । वनीवंचीषि । और जहां ईट् नहीं हुआ तहां 'चोः कुः, किशात्य ०' इनकर सिद्ध हुआ । वनीवङ्क्षि । लङ्में ईट् आगम करनेपर सिद्ध हुआ । अवनीवञ्चीत् । और जहां ईट् आगम नहीं हुआ तहां 'दिस्योर्ईसात्, संयोगान्तस्य लोप' इनकर दिप् चकारका लोप करनेपर सिद्ध हुआ । अवनीवन् । लिट्में । वनीवञ्चांचकार । लिङ्में । वनीवच्यात् । लुट्में । वनीवञ्चिता लृट्में । अवनीवञ्चीत् । गम्लृधातुसे यङ्लुक् करनेपर पूर्वको 'यमजपां नुक' इसकर नुक् आगम किया और एक जगह तिप्को ईट् किया तब सिद्ध हुआ । जंगमीति । और जहां ईट् नहीं हुआ तहां सिद्ध हुआ । जगन्ति । द्विवचनमें 'लोपस्त्वनुदात्तवनाम्' इसकर मकारका लोप किया तब सिद्ध हुआ । जंगत' । बहुवचनमें 'गमां स्वरे' इसकर उपधारूपा अकारका लोप करनेपर सिद्ध हुआ । जंगमति । मिप्में 'मो नो धातो' इसकर सिद्ध हुआ । जगन्मि । हिमें । जंगहि । लङ्में दिप्को ईट् आगम करनेपर सिद्ध हुआ । अजंगमीत् । ईट् आगम नहीं हुआ तहां 'दिस्योर्ईसात्' इसकर दिप्का लोप किया फिर 'मो नो धातो' इसकर मकारको नकार करनेपर सिद्ध हुआ । अजंगन् और लिट्में । जंगमांचकार । लुङ्में अनुबन्धनिर्दिष्ट होनेसे ङप्रत्यय नहीं हुआ किन्तु सिप्रत्यय करनेपर सिद्ध हुआ । अजंगमीत् । 'ह्यन्तक्षणश्वस०' इसकर वृद्धि नहीं हुई । हन्धातुसे हिंसार्थमें यङ्लुक् करनेपर भी आदेश किया फिर पूर्वके गुण और तिप्को ईट् आगम किया पश्चात् गुण और 'ए अय्' इसकर सिद्ध हुआ । जेघ्रयीति । और जहां ईट् तिप्को नहीं हुआ तहां सिद्ध हुआ । जेघ्रेति । द्विवचनमें । जेघ्रीत' । बहुवचनमें 'नुधातो' इसकर इय् करनेसे रूप सिद्ध हुआ । जेघ्रियति । लिट्में । जेघ्रयांचकार । और जहां हिंसा अर्थ नहीं हुआ तहां हन्धातुसे यङ्लुक करनेपर 'यमजपां नुक्' इसकर पूर्वको नुक् और 'पूर्वाद्धन्तेर्हस्य घ' इसकर घकार किया पश्चात् तिप्को ईट् आगम किया तब सिद्ध हुआ । जंघनीति । और ईट् नहीं हुआ तहां सिद्ध हुआ । जघन्ति । द्विवचनमें 'लोपस्त्वनुदात्तवनाम्' इसकर नकारका लोप किया तब सिद्ध हुआ । जंघत' । बहुवचनमें 'गमां स्वरे' इसकर सिद्ध हुआ । जंघ्नति । लङ्में दिप्को ईट् आगम किया तहां सिद्ध हुआ ।

अजंघनीत्। और एक जगह 'दिस्योर्हसात्' इसकर दिप्का लोप किया तव सिद्ध हुआ। अजंघन्। लिट्में। जंघनांचकार। लिङ्में यङ्लुगन्तको वध आदेश होनेसे सिद्ध हुआ। वध्यात्। लुट्मे। जंघनिता। लुङ्मे 'हनो लुङ्लिङोर्वधो। लुङ्व्याति वा' इसकर यङ्लुगन्तको वध आदेश करनेपर सिद्ध हुआ। अवधीत्। चरधातुसे यङ्लुक् करनेके अनन्तर पूर्वको नुक् किया और परे अकारको 'चरफलोः पूर्वात्परस्य०' इसकर उकार किया तव तिप्को ईट् आगम करनेसे सिद्ध हुआ। चञ्चुरीति। और जहां तिप्प्रत्ययको ईट् आगम नहीं हुआ तहां 'र्वोर्विहसे' इसकर दीर्घ करनेसे सिद्ध हुआ। चञ्चूर्ति। द्विवचनमें। चञ्चूर्तः। वहुवचनमें। चञ्चुरति। लिङ्मे। चञ्चूर्यात्। लोट्मे। चञ्चुरीतु, चञ्चूर्तु, चञ्चूर्त्तात्। चञ्चूर्हि। लङ्मे। अचञ्चुरीत्। और जहा तिप्का इट आगम नहीं हुआ तहां 'दिस्योर्हसात्' इसकर तिप्का लोप किया पश्चात् 'र्वोर्विहसे, स्रोर्विसर्गः' इनकर सिद्ध हुआ। अचञ्चूः। लिट्मे।। चञ्चुरांचकार। स्कुदिधातुसे यङ्लुक् करनेके अनन्तर पूर्वको गुण और तिप्को इट् करनेपर सिद्ध हुआ। चोस्कुन्दीति। और जहा ईट् आगम नहीं हुआ तहा सिद्ध हुआ। चोस्कुन्ति। द्विवचनमें। चोस्कुन्तः। वहुवचनमें। चोस्कुन्दति। लिङ्में। चोस्कुन्द्यात्। तिप्में एक जगह। अचोस्कुन्दीत्। और एक जगह 'दिस्योर्हसात्' इसकर तिप्का लोप किया फिर 'संयोगान्तस्य लोपः' इसकर दकारका लोप किया तव रूप सिद्ध हुआ। अचोस्कुन्। खनधातुसे यङ्लुक् करनेपर 'जमजपा नुक्' इसकर पूर्वको नुक् आगम किया और तिप्को इट् आगम किया तव सिद्ध हुआ। चंखनीति। और जहां तिप्को ईट् नहीं हुआ तहा सिद्ध हुआ। चंखन्ति। द्विवचनमे 'जनसनखनमात्व०' इसकर आकार करनेपर सिद्ध हुआ। चंखातः। वहुवचनमे 'गमां स्वरे' इसकर उपधाका लोप करनेपर सिद्ध हुआ। चंख्नाति। लिङ्में विकल्पकरके आकार करनेसे सिद्ध हुआ। चंखन्यात्, चंखायात्। लोट्में। चंखनीतु, चंखन्तु। हिमें। चंखाहि। उत्तमभागमें। चंखनानि। लङ्में। अचंखनीत्, अचंखन्। लिट्में। चंखनांचकार। लुङ्में अचंखनीत्, अचंखानीत्। अचंखानिष्टाम्। 'यु मिश्रणेऽमिश्रणे च' इस धातुसे यङ्लुक् करनेपर पूर्वको गुण और तिप्को ईट् आगम कर धातुको गुण किया तव सिद्ध हुआ। योयवीति। और एक जगह। योयोति। द्विवचनमें। योयुतः। वहुवचनमें। योयुवति। लङ्में। अयोयवीत्। अयोयोत्। लिट्में। योयवांचकार। लिङ्में 'ये' इसकर दीर्घ करनेपर सिद्ध हुआ। योयूयात्। लुङ्में। अयोयावीत्। इसी प्रकार 'णु स्तुतौ' धातुका लट्में सिद्ध हुआ। नोनवीति, नोनोति। लुङ्में। नोनुयात्। लङ्में। अनोनवीत्, अनोनोत्। लिट्में। नोनवांचकार।

लिङ्में नोनूयात। शाङ्प धातुसे यङ्लुक् करनेपर पूर्वको 'आतः' इसकर आकार किया और एक जगह तिप्को ईट् किया तब सिद्ध हुआ। शाशेति, शाशाति। द्विवचनमें 'ह्रेस्वी' इसकर आकारको ईकार करनेपर सिद्ध हुआ। शाशीतः। बहुवचनमें आकारका लोप करनेसे सिद्ध हुआ। शाशति। लिङ्में। शाशीयात्। लङ्में तिप्के विषे ईट् करनेपर सिद्ध हुआ। अशाशेत्। और एक जगह। अशाशात्। द्विवचनमें अशाशीताम्। बहुवचनमें 'अन उस्, उस्याल्लोपः' इसकर सिद्ध हुआ। अशाशुः। लिङ्में। अशाशाञ्चकार। लिङ्में 'दादेरे' इसकर एकार नहीं हुआ क्योंकि वृत्तिमें अनुबन्धयुक्त शब्द गिनाया है तब 'ह्रेस्वी' इसकर सिद्ध हुआ। शाशीयात्। लुङ्में इट् करनेके पश्चात् 'आतोऽनपि' इसकर आकारका लोप करनेपर रूप सिद्ध हुआ। शाशिता। लुङ्में 'यमिरमिनमातां सक् सेरिट् पे' इसकर सिद्ध हुआ। अशाशासीत्। द्विवचनमें। अशाशासिष्टाम्। 'डुदाञ् दाने' धातुसे यङ्लुक् करनेपर पूर्वको 'आतः' इसकर आकार किया और एक जगह तिप्को ईट् करनेपर सिद्ध हुआ। दादेति। और एक जगह। दादाति। द्विवचनमें 'दादेः' इसकर आकारका लोप किया दकारको 'खसे च०' इसकर तकार करनेपर रूप सिद्ध हुआ। दात्तः। बहुवचनमें। दादति। लिङ्में। दादयात्। हिमें 'दा हौ' इसकर पूर्वका लोप करनेपर रूप सिद्ध हुआ। देहि। लङ्में। अदादेत्, अदादात्। अन्में। अदादुः। लिङ्में। दादाञ्चकार। लिङ्में 'दादेरे' इसकर सिद्ध हुआ। दादेयात्। लुङ्में दादिकको इट् करनेपर 'आतोऽनपि' इसकर सिद्ध हुआ। दादिता। लुङ्में 'दादेः पे' इसकर सिच्प्रत्ययका लोप करनेपर एक जगह ईट् करनेसे सिद्ध हुआ। अदादेत्। और एक जगह। अदादात्। द्विवचनमें। अदादाताम्। धेट्धातुसे यङ्लुक् करनेके अनन्तर डुदाञ्धातुके समान सिद्ध हुआ। दाधेति, दाधाति। द्विवचनमें 'दादे०' इसकर आकारका लोप किया फिर 'दधोर्धः' इसकर तस्के तकारको धकार किया पश्चात् 'हवे जवा' इसकर सिद्ध हुआ। दाद्धः। बहुवचनमें। दाधति। लिङ्में। दाध्यात्। लोट्के द्विवचनमें 'दा हौ' इसकर सिद्ध हुआ। धेहि। आशीर्लिङ्में 'दादेः पे' इसकर एकार करनेपर सिद्ध हुआ। दाधेयात्। लुङ्में 'घ्राधासाच्छा-धेटां वा' इसकर एक जगह सिच्का लोप हुआ तहां सिद्ध हुआ। अदाधेत्, अदाधात्। और एक जगह 'यमिरमिनमातां सक् सेरिट् पे' इसकर सिद्ध हुआ। अदाधासीत्। और एक जगह 'धेटो मृतमात्रे दिवादिपरो ङो वा द्वित्वं च' इसकर ङप्रत्यय करनेपर सिद्ध हुआ। अदाधत्। अदाधता। बहुवचनमें अदाधन्। कोई आचार्य ङप्रत्ययका निषेध करते हैं क्योंकि अनुबन्धयुक्त धेट् धातुका ग्रहण किया है। डुधाञ्धातुसे यङ्लुक् करनेपर तिप्में सिद्ध हुआ।

दाधाति, दाधोति । द्विवचनमें 'दादेः०' इसकर आकारका लोप किया फिर 'तथोर्धः' इसकर तस्के तकारको धकार नहीं हुआ क्योंकि वृत्तिम डुधाञ्धातुका निषेध किया तब 'खसे च०' इसकर धकारको तकार और 'पूर्वस्य ञिति झसे धः' इसकर पूर्व दकारको धकार करनेपर रूप सिद्ध हुआ । धात्तः । वहुवचनमे । दाधाति । लिङ्में । दाध्यात् । लिङ्में । दाधेयात् । लुङ्में सिप्रत्ययका लोप किया तब सिद्ध हुआ । अदाधात, अदाधेत् । दैप् दाप् धातुसे यङ्लुक् करनेपर सिद्ध हुआ । दादाति, दादेति । द्विवचनमें 'द्वेस्तौ' इसकर सिद्ध हुआ । दादीतः । वहुवचनमे दादाति । लिङ्में । दादीयात । हिमें । दादीहि । लिट्में । दादाञ्चकार । लिङ्में । दादायात् । लुट्में । दादिता । लुङ्में 'यमिरमिनमातां०' इसकर सिद्ध हुआ । अदादासीत् । 'ञिष्वप् शये' धातुसे यङ्लुक् करनेपर पूर्वको 'आतः' इसकर आकार करनेपर इट्पक्षमें । सास्वपीति । और अनीट्पक्षमें । सास्वप्ति । द्विवचनमें । सास्वप्तः । वहुवचनमें । सास्वपति । लिङ्में । सास्वप्यात । हिमें 'झसाद्धिर्हिः, झबे जबाः' इनकर सिद्ध हुआ । सास्वब्धि । लिङ्में । असास्वपीत, असास्वप् । लिट्में सास्वपाञ्चकार । लिङ्में 'यजां०' इसकर संप्रसारण करनेपर रूप सिद्ध हुआ । सासुप्यात् । लुट्में । सास्वपिता । लुङ्में । असास्वापीत, असास्वपीत । 'कृ विक्षेपे' धातुसे यङ्लुक् करनेपर इट्पक्षमें । चाकरीति । और एक जगह । चाकर्त्ति । द्विवचनमें 'ऋत इर्' इसकर इर् कर पश्चात् 'र्वोर्विहसे' इसकर सिद्ध हुआ । चाकीर्त्तः । वहुवचनम 'ऋत इर्' इसकर सिद्ध हुआ । चाकिराति । लिङ्में चाकीर्यात् । लङ्में अचाकरीत् । और जहां ईट् नहीं हुआ तहां गुण करनेके पश्चात् 'दिस्योर्हसात्' इसकर दिप्का लोप किया फिर 'स्रोर्विसर्गः' इसकर सिद्ध हुआ । अचाकः । वहुवचनमें । अचाकरुः । लिट्में । चाकरांचकार । लिङ्में । चाकीर्यात् । लुट्में । चाकरिता । लुङ्में । अचाकारीत् । इसी प्रकार 'तॄ प्लवनसंतरणयोः' धातुके रूप जानने । तातरीति, तातर्ति । तातीर्तः । तातिराति । इत्यादि । ऋधातुको यङ्लुक्क विषै द्वित्व करनेपर 'रः' इसकर पूर्वको अकार करनेके अनन्तर 'ऋकारान्तानामृदुपधानां च' इसकर इट्पक्षमें रुक् आगम किया तहां गुण करनेसे सिद्ध हुआ । अररीति । और जहां रिक् रीक् आगम हुआ तहां स्थित हुआ । अरिअरीति, अरीअरीति । फिर 'असवर्णे स्वरे०' इसकर दोनोंमें इय् करनेसे सिद्ध हुआ । अरियरीति, अरीयरीति । और जहां ईट् नहीं हुआ तहां पूर्वको रुक, रिक्, रीक् आगम करनेपर सिद्ध हुआ । अरर्त्ति, अरियर्त्ति, अरीयर्त्ति । द्विवचनमें । अर्ऋतः । रिक्, रीक् आगम करनेपर 'असवर्णे स्वरे०' इसकर इय् करनेपर सिद्ध हुआ । अरियृतः, अरीयृतः । वहुवचनमें 'ऋ रम्' इसकर रकार किया और पूर्वको रुक आगम किया तब रूप स्थित हुआ

इन चार धातुओंके प्रधानकर्ममें लट् आदिक प्रत्यय होते हैं और बुद्धि और भक्षण अर्थ है जिनका ऐसे णिप्रत्ययान्त धातुओंके प्रयोज्यकर्म वा प्रधानकर्म दोनोंमें किसीके विषें वक्ताकी निजेच्छाकर लट् आदिक प्रत्यय होते हैं और शब्द कर्म है जिनका ऐसे णिप्रत्ययान्त धातुओंके प्रयोज्यकर्म वा प्रधानकर्म दोनोंमेंसे किसीके विषें वक्ताकी इच्छानुसार लट् आदिक प्रत्यय होते हैं और अन्य णिप्रत्ययांत धातुओंके प्रयोज्यकर्ममेंही लट् आदिक प्रत्यय होते हैं । उदाहरण-गौर्दुह्यते पयः । इसमें गौणकर्म गौ है दुहधातुके गौणकर्मको आख्यातप्रत्ययोंके साथ कहनेसे 'अन्योक्ते प्रथमा' इसकर गोशब्दमें प्रथमा युक्त है और पय यह मुख्य कर्म है इस कारण 'कर्मणि द्वितीया' इसकर पय शब्दमें द्वितीया युक्त है और नी आदिक चारों धातुओंसे प्रधानकर्ममें आत्मनेपदसम्बन्धी आख्यातप्रत्यय होते हैं । जैसे-'अजा ग्रामं नीयते' इसमें अजा मुख्य कर्म है, नीधातुके मुख्य कर्म अजाको आख्यातप्रत्ययोंके साथ कहनेसे अजाशब्दमें प्रथमा युक्त है और ग्राम गौण कर्म है इस कारण गौणकर्म ग्राममें द्वितीया युक्त है । बोध्यते माणवकं धर्मः । माणवको धर्ममिति वा ' इसमें बुद्धिअर्थवाला णिप्रत्ययान्त बोधिधातुका धर्म यह मुख्य कर्म है और माणवक यह प्रयोज्य कर्म है इन दोनोंमें किसीको आख्यातप्रत्ययोंके साथ कहनेसे दोनोंमें प्रथमा हो सकती है परन्तु एकमें आख्यातप्रत्ययोंके साथ कहनेसे प्रथमा होय तो अन्यमें द्वितीया होय । 'भोज्यते माणवकमोदनः । ओदनं माणवको वा ' इसमें भक्षणार्थ णिप्रत्ययान्त भोजिधातुका ओदन यह मुख्य कर्म और माणवक प्रयोज्यकर्म है इन दोनोंमेंसे प्रत्येक आख्यातप्रत्ययोंके साथ कहा जा सकता है । 'पाठ्यते माणवकं वेदः । माणवको वेदमिति वा ' इसमें शब्दकर्मवाला णिप्रत्ययान्त पाठिधातुका वेद यह मुख्य कर्म है माणवक प्रयोज्यकर्म है इन दोनोंमेंसे प्रत्येक आख्यातप्रत्ययोंके साथ कहा जा सकता है । 'देवदत्तो ग्रामं गम्यते ' इसमें णिप्रत्ययान्त गमिधातुका ग्राम यह मुख्य कर्म है और देवदत्त यह प्रयोज्यकर्म है अन्यार्थ णिप्रत्ययान्त धातु होनेसे प्रयोज्यकर्म देवदत्तही आख्यातप्रत्ययोंके साथ कहा जा सकता है ॥

अकर्मकाणां कालादिकर्मकाणां भावे कर्मणि च लकारः ॥ ८६६ ॥ मास मासो वास्यते देवदत्तेन । क्रोशः क्रोशं वास्यते । कुरून् कुरवः वास्यते । गोदोह गोदोहो वास्यते ण्यन्तात्तु प्रयोज्ये प्रत्ययः । मासमास्यते माणवकः ॥ इति भावकर्मप्रक्रिया ॥

भाषा-कालादिक कर्मसंज्ञक हैं जिनके ऐसे अकर्मकधातुओंके भाव और कर्ममें आख्यातप्रत्यय होता है । भाव यह है । कि जो धातु अकर्मक हैं उन धातुओंसे

कर्मसंज्ञाको कालादि शब्द प्राप्त होते हों तो उन धातुओंसे भाव वा कर्म दोनोंमें आख्यातप्रत्यय होता है । उदाहरण—मासं मासो वा आस्यते । इसमें अकर्मक आसधातुकी कर्मसंज्ञाको मासशब्द प्राप्त हुआ है इस कारण मासशब्दको आख्यातके साथ कहनेसे मासशब्दमें प्रथमा युक्त है और जहां आसधातुसे भावमें आख्यात प्रत्यय हुआ तहां कर्मसंज्ञक मासशब्दको आख्यातके साथ न कहनेसे मासमें प्रथमा नहीं हुई किन्तु ' कर्मणि द्वितीया ' इसकर द्वितीया हुई इसी प्रकार शेष रूप जानने । और कालादिक शब्द कर्मसंज्ञाको प्राप्त हुए हों जिन धातुओंके विषैं ऐसे अकर्मक णिप्रत्ययान्त धातुओंसे प्रयोज्यकर्ममेंही आख्यातप्रत्यय होय न कि कालादिकर्ममें । उदाहरण—मासमास्यते माणवकः । इसमें णिप्रत्ययान्त अकर्मक आसिधातुका प्रयोज्यकर्म माणवक है और कालादिकर्म मासशब्द है इन दोनोंमेंसे प्रयोज्यकर्म माणवकही आख्यातप्रत्ययके साथ कहा जा सक्ता है न कि कालादिकर्म मासशब्द ॥ इति भावकर्मप्रक्रिया ॥ मंगलसेनात्मजश्रीकाशिरामेण भाषया । कृतं चंद्रिकोत्तरार्द्धे भावकर्मप्रसाधनम् ॥ ८ ॥

**यदा सौकर्यातिशयं द्योतयितुं कर्तृव्यापारो न विवक्ष्यते तदा कारकान्तराण्यपि कर्तृसंज्ञां लभन्ते । साध्वसिश्छिनत्ति । काष्ठानि पचन्ति । स्थाली पचति । पच्यते ओदनेन । अपाचि । भिद्यते काष्ठेन । अभेदि । तेनोक्ते कर्मकर्तरि यगादिणिवदिटः । पच्यते ओदनः । भिद्यते काष्ठम् । अभेदि ॥**

भाषा—जब कि कारकान्तरोंके सौकर्यातिशयके सिद्ध करनेको कर्तृव्यापार कहनेको नहीं अपेक्षित होता है तब कारकान्तरही कर्तृसंज्ञाको प्राप्त होते हैं । भाव यह है कि जब कि कर्त्ताके व्यापारकी तौ इच्छा नहीं की जाती है और जिस अन्यकारक कर्त्ताके करनेयोग्य कर्ममें सुतंत्रतासे ग्रहण होता है तब उस कारककी कर्तृसंज्ञा की जाती है । ' साध्वसिश्छिनत्ति ' इसमें करणसंज्ञक असिकी कर्तृसंज्ञा हुई है असिकर्त्ताको आख्यातप्रत्ययके साथ कहनेसे असिमें प्रथमा युक्त है । ' काष्ठानि पचन्ति ' इसमें करणसंज्ञक काष्ठकी कर्तृसंज्ञा हुई है काष्ठकर्त्ताको आख्यातप्रत्ययके साथ कहनेसे काष्ठमें प्रथमा युक्त है । ' स्थाली पचति ' इसमें आधारसंज्ञक स्थालीकी कर्तृसंज्ञा हुई है । स्थालीकर्त्ताको आख्यातप्रत्ययके साथ कहनेसे स्थालीमें प्रथमा युक्त है और कर्मका कर्तृभाव जब कि किया जाता है तब जो कि सकर्मकधातु हैं वह अकर्मक हो जाते हैं परन्तु द्विकर्मकधातु अकर्मक नहीं होते हैं । कर्मका कर्तृभाव होनेपर उस अकर्मकधातुसे भाव और कर्त्तामें

आख्यातप्रत्यय होता है। 'पच्यते ओदनेन' इसमें कर्मसंज्ञक ओदनसम्बन्धी कर्तृसंज्ञा है जब कि कर्मसंज्ञक ओदनकी कर्तृसंज्ञा हुई तब पचधातु अकर्मक हुआ यहां ओदन, कर्तृसंज्ञाको प्राप्त होकर आख्यातके साथ नहीं कहा गया है इस कारण पचधातुसे भावमें आख्यातप्रत्यय करनेपर 'यक् चतुष्, आत्मने कर्माणि' इत्यादिकर सिद्ध हुआ। पच्यते। दुदुहे। 'इण् तन्यकर्तरि', इसकर सिद्ध हुआ। अपाचि। 'भिद्यते काष्ठेन' इसी प्रकार यह जानना। आख्यातकर कहे हुए कर्मकर्त्ताके विषे यक्, आत्, इण्, इण्वदिट् यह होते हैं। भाव यह है कि कर्मके विषे आख्यातप्रत्यय करनेपर जो कि धातुसे यक् प्रत्यय आत्मनेपद, इण् और इण्वत् इट् यह कार्य होता है वही कार्य कर्मकर्त्ताके विषे आख्यातप्रत्यय करनेपर धातुसे होता है। 'पच्यते ओदन' इसमें कर्मसंज्ञक ओदनसम्बन्धी कर्तृसंज्ञा हुई है यहां कर्मकर्त्ताके आख्यातके साथ कहनेसे पचधातुसे यक्प्रत्ययादि कार्य यथास्थान करनेपर रूपमें सिद्ध हुआ। पच्यते। दुदुहे। अपाचि। इसी-प्रकार। भिद्यते काष्ठम्। इत्यादि उदाहरण जानने ॥

**द्विकर्मकाणान्न ॥ ९६७ ॥** अजा ग्रामं नयति ॥

भाषा—द्विकर्मक धातुओंका कर्मकर्त्ता कर्मवत् नहीं होता है। भाव यह है कि जो धातु द्विकर्मक हैं उनके गौणकर्मकी कर्तृसंज्ञा होनेपर उस कर्मकर्त्ताको आख्यातके साथ कहनेसेभी यक्, इण्, इण्वत् इट्, आत्मनेपद यह कार्य नहीं होय। उदाहरण—अजा ग्रामं नयति। इसमें 'प्रधाने नीहृकृष्वहाम्' इस उक्तिसे मुख्य कर्म अजाकी कर्तृसंज्ञा है और अजा कर्त्ता आख्यातके साथ कहाभी गया है परन्तु नीधातुका एक कर्म ग्राम और होनेसे यक्, इण् इण्वत् इट्, आत्मनेपद यह कोई नहीं हो सकता ॥

**दुहिपच्योस्सकर्मकयोर्वा ॥ ९६८ ॥**

भाषा—सकर्मक दुह् और पचधातु इन दोनोंका कर्मकर्त्ता विकल्पकरके कर्मवत् होता है। भाव यह है कि द्विकर्मक दुहधातु और पचधातुके एक कर्मकी कर्तृसंज्ञा होनेपर उस कर्मकर्त्ताको आख्यातके साथ कहनेसे एक जगह यक्, इण्, आत्मनेपद यह कार्य होय और एक जगह नहीं होय ॥

**दुहस्नुनमां कर्मकर्त्तरि यगिणौ न ॥ ९६९ ॥** गौः पयो दुग्धे। दोग्धि वा ॥

भाषा—दुह्, स्नु, नम् इन धातुओंसे कर्मकर्त्ता अर्थमें यक् और इण्,' यह दोनों प्रत्यय नहीं होते हैं। उदाहरण—गौः पयो दुग्धे। दोग्धि वा। इसमें 'गौणे कर्मणि दुह्यादेः' इस उक्तिसे गौणकर्म गौकी कर्तृसंज्ञा है और गौ कर्त्ता आख्यातके साथ कहा है

और द्वितीय कर्म पयःभी विद्यमान है इस कारण ' दुहिपच्योर्बहुलं सकर्मकयोर्वा ' इस- कर एक जगह कर्म कार्य किया तहां यक्प्रत्यय और इण् तौ हुआ नहीं किन्तु केवल आत्मनेपद हुआ और एक जगह कर्म कार्य नहीं किया तहां आत्मनेपदभी नहीं हुआ ॥

**स्वरांतानां कर्मकर्तरीण् वा तनि ॥ ५७० ॥ अकारि अकारिष्ट अकृत कटः स्वयमेव ॥**

भाषा–स्वरान्तधातुओंसे इण्प्रत्यय विकल्पकरके होय कर्मकर्त्ताअर्थमें तन् प्रत्यय पर हुए संते । उदाहरण–कर्मकर्त्ताअर्थमे कृञ्धातुसे तन्के विषैं एक जगह इण् किया तहां सिद्ध हुआ । अकारि । और जहां इण् नहीं हुआ तहां एक जगह इण्वत् इट् करनेपर सिद्ध हुआ । अकारिष्ट । और एक जगह अनिट् होनेसे सिको इट् न होनेपर ' उः, लोपो ह्रस्वात् ' इनकर सिद्ध हुआ । अकृत ॥

**दुहश्च ॥ ५७१ ॥ अदोहि अधुक्षत अदुग्ध । उदुम्बरः फलं पच्यते । पचति वा । प्रस्नुते गौः । स्नुक्रमोराति नेट् । प्रास्नाविष्ट प्रास्नोष्ट । नमते दण्डः । अनंस्त ॥**

भाषा–दुहधातुसे इण्प्रत्यय विकल्पकरके होय कर्मकर्त्ताअर्थमें तन् प्रत्यय पर हुए संते । उदाहरण–कर्मकर्त्तामें दुह्धातुसे जहां तन्के विषैं इण्प्रत्यय हुआ तहां सिद्ध हुआ । अदोहि । और जहां इण्प्रत्यय नहीं हुआ तहां ' हशषान्तात्सक् ' इसकर सिद्ध हुआ । अधुक्षत । और एक जगह ' दुहदिहलिहगुहूभ्यस्सको लुग्वा ' इसकर सक्का लुक् करनेपर ' झसात्, सिस्योः, दादेर्घः, तथोर्धः, खसे च० ' इनकर सिद्ध हुआ । अदुग्ध । ' उदुम्बरः फलं पच्यते पचति वा ' इसमें गौणकर्म उदुम्बरकी कर्तृसंज्ञा है और द्वितीयकर्म फल है इस कारण ' दुहिपच्योर्बहुलं सकर्मकयोर्वा ' इसकर एक जगह कर्मकार्य किया तहां सिद्ध हुआ । पच्यते । और एक जगह कर्मकार्य नहीं हुआ । ' प्रस्नुते गौः ' इसमें कर्मसंज्ञक गौकी कर्तृसंज्ञा है इस कारण कर्म- कार्य करनेपर ' दुहस्नुनमां कर्मकर्तरि ' इसकर यक्प्रत्यय न करनेसे सिद्ध हुआ । प्रस्नुते । सीष्टादिकमें एक जगह इण्वत् इट् करनेसे सिद्ध हुआ । प्रस्नाविषीष्ट । स्नुधातु और क्रमधातुसे परे वसादि प्रत्ययको इट् नहीं होय आत्मनेपदमें । उदाहरण–इस कथनसे स्नुधातुसे पर सीष्टको इट् न करनेपर सिद्ध हुआ । प्रस्नोसीष्ट । लुङ्में इण् करनेपर सिद्ध हुआ । प्रास्नाविष्ट । और जगह । प्रास्नोष्ट । ' नमते दण्डः ' इसमें कर्मसंज्ञक दण्डकी कर्तृसंज्ञा है कर्त्ताको आख्यातके साथ कहनेसे ' दुहस्नुनमां० ' इसकर यक्प्रत्यय नहीं किया केवल आत्मनेपद करनेसे सिद्ध हुआ । नमते । लुङ्में इण् न होनेसे सिद्ध हुआ । अनंस्त ॥

**सृजेःश्रद्धोपपन्ने कर्त्तरि वा ॥८७२॥** सृज्यते स्रजं भक्तः । असर्जि ॥

भाषा—सकर्मक सृजधातुका कर्त्ता कर्मवत् होय श्रद्धायुक्त कर्त्ताअर्थके विषे । उदाहरण—सृज्यते स्रजं भक्तः । इसमें भक्तकर्त्ता आख्यातके साथ कहा गया है और स्रज् कर्म है सृजधातुका कर्त्ता कर्मवत् होनेसे सृजधातुसे कर्मकार्य यक् आत्मनेपद आदिक किया गया है । लुङमें । असर्जि ॥

**युजेर्वा ॥ ८७३ ॥** युज्यते ब्रह्मचारी योगम् । युनक्ति वा ॥

भाषा—सकर्मक युजधातुका कर्त्ता कर्मवत् विकल्पकरके होय । उदाहरण—युज्यते ब्रह्मचारी योगं युनक्ति वा । इसमें ब्रह्मचारी कर्त्ता आख्यातके साथ कहा गया है और योग कर्म है । युजधातुका कर्त्ता कर्मवत् होनेसे युजधातुसे विकल्पकरके कर्मकार्य किया गया है ॥

**भूषावाचिनां किरादीनां सन्तानां च यगिणिण्वदिटो न ॥ ८७४ ॥** अलङ्कुरुते कन्या । अलमकृत । अवकिरते हस्ती । अवाकरीष्ट अवाकरिष्ट अवाकीर्ष्ट । अवकिरते पुष्पम् । अवाकीर्ष्ट । आद्रियते दानम् । आदृत । म्रियते । अमृत । पृच्छते । अपृष्ट । चिकीर्षते कटः । चिकीर्षाञ्चक्रे । चिकीर्षाम्बभूवे । अचिकीर्षिष्ट ॥

भाषा—भूषा है अर्थ जिनका ऐसे धातुओंसे और कृ आदिक धातुओंसे और सन्प्रत्ययान्त धातुओंसे कर्मकर्त्ता अर्थके विषे यक्, इण् इण्वत् इट् यह नहीं होय किन्तु केवल आत्मनेपद होय । 'अलङ्कुरुते कन्या' इसमें भूषणार्थ अलंकृ धातु है और कर्मसंज्ञक कन्याकी कर्तृसंज्ञा है कर्मकर्त्ताको आख्यातके साथ कहनेसे अलंकृ धातुसे यक्, इण्, इण्वत् इट् नहीं हुए किन्तु केवल आत्मनेपद हुआ है । लुङमें इण् न होनेसे सिद्ध हुआ । अलमकृत । 'अवकिरते हस्ती' इसमें कर्मसंज्ञक हस्तिन्‌की कर्तृसंज्ञा है और कृधातु है कर्मकर्त्ता हस्तिन्‌को आख्यातके साथ कहनेसे कृधातुसे यक्, इण्, इण्वत् इट् नहीं हुए केवल आत्मनेपद हुआ है । लुङमें इण् न होनेसे एक जगह 'ह्रस्वाद्भ्यसदन्तात्सिस्पोरिङ्गाति' इसकर इट् नहीं हुआ वहां सिद्ध हुआ । अवाकीर्ष्ट । और एक जगह इट् होनेसे 'ह्रस्वाद्भ्यसदन्तानां वा' इसकर सिद्ध हुआ । अवाकरीष्ट, अवाकरिष्ट । इसी प्रकार शेष उदाहरण जानने । 'चिकीर्षते कटः' इसमें कर्मसंज्ञक कटकी कर्तृसंज्ञा है । कर्मकर्त्ता कटको आख्यातके साथ कहनेसे सन्प्रत्ययान्त चिकीर्षधातुसे यक्, इण् इण्वत् इट् यह नहीं हुए किन्तु केवल आत्मनेपद हुआ । लुङमें इण् न होनेसे 'सिसतासीस्यपामेट्, पव' इन कर सिद्ध हुआ । अचिकीर्षिष्ट ॥

**णिश्रिग्रन्थिग्रंथ्यादकर्मकाणां यगिणौ न ॥५७५॥** कारयते कटः स्वयमेव । कारिषीष्ट । अचीकरत । उच्छ्रयते दण्डः । उदशिश्रियत । ब्रूते कथा । अवोचत । ग्रन्थते ग्रन्थः । अग्रन्थिष्ट । विकुर्वते सैन्धवाः । व्यकारिष्ट व्यकृत ॥

भाषा–णिप्रत्ययान्त धातुओंसे और ब्रूञ्, श्रन्थि, ग्रन्थि इन धातुओंसे और जो कि आत्मनेपदविधिमें अकर्मक हैं उन धातुओंसे यक् और इण् नहीं होय कर्मकर्त्ताअर्थके विषै । उदाहरण–कारयते घटः स्वयमेव । इसमे णिप्रत्ययान्तसे कर्मकर्त्तामें आख्यात प्रत्यय करनेपर यक् नहीं हुआ है किन्तु केवल आत्मनेपद हुआ है । आशीर्लिङ्में एक जगह इण्वत् इट् करनेसे सिद्ध हुआ । कारिषीष्ट । और एक जगह । कारयिषीष्ट । लुङ्मे इण् तौ हुआ नही किन्तु 'णेरड् द्विश्च, णेः, अडि लघौ, लघोर्दीर्घः' इनकर सिद्ध हुआ । अचीकरत । 'उच्छ्रयते दण्डः' इसमें श्रिधातुसे कर्मकर्त्ताअर्थमें आख्यात करनेपर यक् नहीं हुआ है केवल आत्मनेपद हुआ है । लुङ्में तन्के विषै इण् नही हुआ किन्तु 'श्रिस्रुद्रुभ्यो ङो लुङि सेरपवादः' इसकर सिद्ध हुआ । उदशिश्रियत । 'ब्रूते कथा' इसमे कर्मसंज्ञक कथाकी कर्तृसंज्ञा है कर्मकर्त्ताकथाको आख्यातके साथ कहनेसे ब्रूञ्धातुसे यक् नहीं हुआ है किन्तु केवल आत्मनेपद हुआ है । लुङ्में तन्के विषै इण् तौ हुआ नहीं किन्तु 'ब्रूञोऽनापि वच्, अस्यतिवक्तिख्यातिभ्यो ङो०, ङे वचेरुम्' इनकर सिद्ध हुआ । अवोच । 'ग्रन्थत ग्रन्थः' इसमें कर्मग्रंथकी कर्तृसंज्ञा हुई है कर्मकर्ताग्रंथको आख्यातके साथ कहनेसे ग्रंथधातुसे यक् नहीं हुआ है केवल आत्मनेपद हुआ । लुङ्में तन्के विषै इण् नही हुआ किन्तु सिप्रत्ययको इट् करनेपर सिद्ध हुआ । अग्रन्थिष्ट । 'विकुर्वते सैन्धवाः' इसमें विउपसर्ग पूर्व होनेसे कृञ्धातुसे आत्मनेपद हो सक्ता है इस कारण कर्मकर्ता सैन्धवको आख्यातके साथ कहनेसे आत्मनेपदीय विकृधातुसे यक् नहीं हुआ किन्तु केवल आत्मनेपद हुआ है । लुङ्मे तन्के विषै इण् तौ हुआ नहीं किन्तु एक जगह इण्वत् इट् करनेसे सिद्ध हुआ । व्यकारिष्ट । और एक जगह अनिट् होनेसे इट् न होनेसे 'उः, लोपो ह्रस्वात्' इनकर सिद्ध हुआ । व्यकृत ॥

**कुषिरञ्जोः कर्मकर्तरि वा तिबादौ ॥ ५७६ ॥** कुष्यति कुष्यते वा पादः । अकोषि । रज्यति रज्यते वा वस्त्रम् । अरञ्जि ॥ इति कर्मकर्तृप्रक्रिया ॥

भाषा–कुष रञ्ज इन दोनों धातुओंसे विकल्पकरके आत्मनेपद होय तिबादिक

धार लकारके प्रत्यय पर हुए संते कर्मकर्त्ता अर्थके विषैं । भाव यह है कि कर्मकर्त्ता अर्थमें कुप रञ्जधातुसे दोनों पद होय चार लकारोंके विषैं और शेषलकारोंके विषैं आत्मनेपदही होय । उदाहरण–कुप्यति कुप्यते वा पादः । इसमें पादकर्मकी कर्तृसंज्ञा हुई है कर्मकर्तृपादको आत्मघातके साथ कहनेसे कुपधातुसे यक्प्रत्यय कर दोनों पद हुए हैं । लुङमें परस्मैपद भी हुआ नहीं किन्तु आत्मनेपद करनेपर इण्प्रत्यय करनेसे सिद्ध हुआ । अकोपि । इसी प्रकार रञ्जधातुके कर्मकर्त्तामें उदाहरण जानने । इस समस्त कर्मकर्तृप्रकरणमें ' क्रियते कटं स्वयम् ' इत्यादिक प्रयोगोंके विषैं स्वयंशब्द कारणार्थक जाननेयोग्य है । कटह स्वयं करता है इसी प्रकारसे अर्थ कर्मकर्त्ताका क्रियाके साथ होता है ॥ इति कर्मकर्तृप्रक्रिया ॥ मयङ्केनात्मजश्रीकाशिरामेण भाषया । कृत चन्द्रिकोत्तरार्द्धे कर्मकर्तृनिरूपणम् ॥ ९ ॥

स्मृतिवाचिन्युपपदे भूतानद्यतने धातोर्लृट् ॥ ५७७ ॥ लङोऽपवादः ॥ स्मरसि कृष्ण गोकुले वत्स्यामः ॥

भाषा–स्मृतिवाचक शब्द उपपद हुए संते भूतानद्यतनअर्थमें धातुसे लृट् लकार होय न कि लङ् । उदाहरण–स्मरसि कृष्ण गोकुले वत्स्यामः । इसमें स्मृतिवाचक स्मरसिपद उपपद है इस कारण वसधातुसे लृट्का उत्तमपुरुषका बहुवचन हुआ है । अर्थ–हे कृष्ण ! तुम याद करते हो कि हम गोकुलमें वसते हुए ॥

यद्योगे उक्त न ॥ ५७८ ॥ अभिमानासि कृष्ण यद्वनेऽभुञ्ज्महि ॥

भाषा–स्मृतिवाचक शब्द उपपद हुए संते यत्शब्दके योगमें भूतानद्यतन अर्थके विषैं लृट् नहीं होय किन्तु लङ्ही होय । उदाहरण–अभिजानासि० । इसमें स्मृतिवाचक अभिजानासि यह पद भी उपपद है परन्तु यत्शब्दका योग है इस कारण भूतानद्यतनअर्थमें लृट् नहीं हुआ किन्तु भुजधातुसे लङ्का उत्तमपुरुषका बहुवचन हुआ है । अर्थ–हे कृष्ण ! आप जानते हैं जो कि हम वनमें भोजन करते हुए ॥

उत्तमपुरुषे चित्तविक्षेपादिना पारोक्ष्यम् ॥ ५७९ ॥ सुप्तोऽहं किल विललाप ॥

भाषा–उत्तमपुरुषमें चित्तका मद समादिकर विक्षेप होनेकर पारोक्ष्य] प्रत्यय होय । उदाहरण–सुप्तोऽहं किल विललाप । इसमें स्वमकर सोनेवालेका चित्त विक्षेपको प्राप्त हुआ है इस कारण विलपधातुसे लिट्का उत्तमपुरुषका एक वचन प्रयुक्त है । अर्थ–न जाने मैं सोता हुआ क्या विलाप करता था ॥

अत्यन्तापह्नवे लिट् ॥ ५८० ॥ कलिङ्गेष्ववात्सीः । नाहं कलिङ्गाञ्जगाम ॥

भाषा-अत्यन्तही अपलापअर्थमे अर्थात् किसी वचनके अत्यन्त विरुद्ध वचनमें भूतअर्थके विषे लट्लकार होय। उदाहरण-कलिङ्गेष्ववात्सीः। इसमे पूंछनेवालेके वचनसे अत्यन्त विरुद्ध वचन है इस कारण भूतअर्थमे गमधातुसे लिट्के उत्तमभागका एक वचन हुआ है। अर्थ-किसीने पूंछा कि तू कलिंगदेशोंमे वसता हुआ। तौ उसने इस वचनसे अन्यन्त प्रातिकूल उत्तर दिया कि 'नाहं कलिंगान् जगाम' मैं तौ कलिंगदेशोंको नहीं जाता हुआ॥

**हशश्वतोर्लङ्विषये लङ्लिटौ॥ ५८१॥ इति हाकरोत् चकार वा। शश्वदकरोत् चकार वा॥**

भाषा-ह, शश्वत इन निपातशब्दोंका योग हुए संते लिङ्लकारके होनेके विषयमें लङ् और लिट् यह लकार होय। उदाहरण-इति हाकरोत्। इसमें ह और शश्वत इन अव्ययोका योग है इस कारण लिङ्लकारके जगह कृधातुसे लङ् और लिट् हुआ है॥

**आसन्नकाले पृच्छ्यमानेऽर्थे लङ्लिटौ॥ ५८२॥ अगच्छत् किम्। जगाम किम्। अनासन्ने तु। कंसं जघान किम्॥**

भाषा-धात्वर्थके पूंछे जानेपर समीपवर्ती भूतानद्यतनपरोक्षकालमें धातुके यह लिट् यह लकार होंय। उदाहरण-अगच्छत् किम्। जगाम किम्। इसमें पृच्छ्यमान धात्वर्थ तथा समीपवर्ती भूतानद्यतन परोक्षकाल विद्यमान है इस कारण गम्धातुसे लङ् लिट् लकार हुए हैं और जहा आसन्नकाल नहीं होगा तहां लिट्ही होगा। जैसे-'कंसं जघान किम्' इसमें पृच्छ्यमान धात्वर्थ तौ विद्यमान है परन्तु आसन्नकाल नहीं इस कारण लिट्ही हुआ हैं॥

**स्मे लट्॥ ५८३॥ लिटोऽपवादः। यजति स्म युधिष्ठिरः। भूतानद्यतने लट् स्मयोगे। एवं स्म पिता ब्रवीति॥**

भाषा-स्मअव्ययका योग हुए संते लिट्के होनेके विषयमें लट् होय लिट्का अपवाद होय। उदाहरण-यजति स्म युधिष्ठिरः। इसमें स्मअव्ययका योग है इस कारण यजधातुसे लिट्के विषयमें लट् हुआ है। स्मअव्ययका योग हुए संते भूतानद्यतनकालमें लट् होय लङ्का अपवाद होय। उदाहरण-एवं स्म पिता ब्रवीति। इसमें भूतानद्यतन काल और स्मअव्ययका योग है इस कारण ब्रूञ्धातुसे लट्लकार हुआ है॥

**ननौ पृष्टप्रतिवचने॥ ५८४॥ भूते लट्॥ अकार्षीः किम्। ननु करोमि भोः॥**

धार लगाके प्रत्यय पर हुए सते कर्मकर्त्रर्थके विषे । भाव यह है कि कर्मकर्त्रर्थमें कुप रञ्जधातुसे दोनों पद होय चार लकारोंके विषे और शेषलकारोंके विषे आत्मनेपदही होय । उदाहरण—कुप्यति कुप्यते वा पादः । इसमें पादकर्मकी कर्तृसंज्ञा हुई है कर्मकर्तृपादको आत्मपादके साथ कहनेसे कुपधातुसे यक्प्रत्यय कर दोनों पद हुए हैं । लुङ्में परस्मैपद भी हुआ नहीं किन्तु आत्मनेपद करनेपर इण्प्रत्यय करनेसे सिद्ध हुआ । अकोपि । इसी प्रकार रञ्जधातुके कर्मकर्त्रमें उदाहरण जानने । इस समस्त कर्मकर्तृप्रकरणमें ' भिद्यते काष्ठं स्वयम् ' इत्यादिक प्रयोगोंके विषे स्वयंशब्द करणार्थक जाननेयोग्य है । काष्ठ स्वयं कटता है इसी प्रकारसे अर्थ कर्मकर्त्ताका क्रियाके साथ होता है ॥ इति कर्मकर्तृप्रक्रिया ॥ मगऊते नारमभश्रीकाशिरामेण भाषया । कृत चन्द्रिकोत्तरार्द्धे कर्मकर्तृनिरूपणम् ॥ ९ ॥

स्मृतिवाचिन्युपपदे भूतानद्यतने धातोर्लृट् ॥ ५७७ ॥ लङोऽपवादः ॥ स्मरसि कृष्ण गोकुले वत्स्यामः ॥

भाषा—स्मृतिवाचक शब्द उपपद हुए सते भूतानद्यतन अर्थमें धातुसे लृट् लकार होय न कि लङ् । उदाहरण—स्मरसि कृष्ण गोकुले वत्स्यामः । इसमें स्मृतिवाचक स्मरसिपद उपपद है इस कारण वसधातुसे लृट्का उत्तमपुरुषका बहुवचन हुआ है । अर्थ—हे कृष्ण ! तुम याद करते हो कि हम गोकुलमें वसते हुए ॥

यद्योगे उक्त न ॥ ५७८ ॥ अभिजानासि कृष्ण यद्वनेऽभुञ्ज्महि ॥

भाषा—स्मृतिवाचक शब्द उपपद हुए सते यत्शब्दके योगमें भूतानद्यतन अर्थके विषे लृट् नहीं होय किन्तु लङ्ही होय । उदाहरण—अभिजानासि० । इसमें स्मृतिवाचक अभिजानासि यह पद भी उपपद है परन्तु यत्शब्दका योग है इस कारण भूतानद्यतनअर्थमें लृट् नहीं हुआ किन्तु भुजधातुसे लङ्का उत्तमपुरुषका बहुवचन हुआ है । अर्थ—हे कृष्ण ! आप जानते हैं जो कि हम वनमें भोजन करते हुए ॥

उत्तमपुरुषे चित्तविक्षेपादिना पारोक्ष्यम् ॥ ५७९ ॥ सुप्तोऽहं किल विललाप ॥

भाषा—उत्तमपुरुषमें चित्तका मद समाधिकर विक्षेप होनेकर पारोक्ष्य प्रत्यय होय । उदाहरण—सुप्तोऽहं किल विललाप । इसमें समझकर सोनेवालेका चित्त विक्षेपको प्राप्त हुआ है इस कारण विलपधातुसे लिट्का उत्तमपुरुषका एक वचन प्रयुक्त है । अर्थ—न जाने मैं सोता हुआ क्या विलाप करता था ॥

अत्यन्तापह्नवे लिट् ॥ ५८० ॥ कलिङ्गेष्ववात्सीः । नाहं कलिङ्गाञ्जगाम ॥

भाषा—अत्यन्तही अपलापअर्थमें अर्थात् किसी वचनके अत्यन्त विरुद्ध वचनमें भूतअर्थके विषैं लट्लकार होय। उदाहरण—कलिङ्गेष्ववात्सीः। इसमें पूंछनेवालेके वचनसे अत्यन्त विरुद्ध वचन है इस कारण भूतअर्थमे गमधातुसे लिट्के उत्तमभागका एक वचन हुआ है। अर्थ—किसीने पूंछा कि तू कलिंगदेशोंमें वसता हुआ। तौ उसने इस वचनसे अन्यन्त प्रतिकूल उत्तर दिया कि 'नाहं कलिंगान् जगाम' मैं तौ कलिंगदेशोंको नहीं जाता हुआ॥

**हशश्वतोर्लिङ्विषये लङ्लिटौ॥ ५८१॥** इति हाकरोत् चकार वा। शश्वदकरोत् चकार वा॥

भाषा—ह, शश्वत् इन निपातशब्दोंका योग हुए संते लिङ्लकारके होनेके विषयमें लङ् और लिट् यह लकार होंय। उदाहरण—इति हाकरोत्। इसमें ह और शश्वत् इन अव्ययोंका योग है इस कारण लिङ्लकारके जगह कृधातुसे लङ् और लिट् हुआ है॥

**आसन्नकाले पृच्छ्यमानेऽर्थे लङ्लिटौ॥ ५८२॥** अगच्छत् किम्। जगाम किम्। अनासन्ने तु। कंसं जघान किम्॥

भाषा—धात्वर्थके पूंछे जानेपर समीपवर्ती भूतानद्यतनपरोक्षकालमे धातुके यङ् लिट् यह लकार होंय। उदाहरण—अगच्छत् किम्। जगाम किम्। इसमें पृच्छ्यमान धात्वर्थ तथा समीपवर्ती भूतानद्यतन परोक्षकाल विद्यमान है इस कारण गम्धातुसे लङ् लिट् लकार हुए हैं और जहा आसन्नकाल नहीं होगा तहां लिट्ही होगा। जैसे—'कंसं जघान किम्' इसमें पृच्छ्यमान धात्वर्थ तौ विद्यमान है परन्तु आसन्नकाल नहीं इस कारण लिट्ही हुआ है॥

**स्मे लट्॥ ५८३॥** लिटोऽपवादः। यजति स्म युधिष्ठिरः। भूतानद्यतने लट् स्मयोगे। एवं स्म पिता ब्रवीति॥

भाषा—स्मअव्ययका योग हुए संते लिट्के होनेके विषयमें लट् होय, लिट्का अपवाद होय। उदाहरण—यजति स्म युधिष्ठिरः। इसमें स्मअव्ययका योग है इस कारण यजधातुसे लिट्के विषयमें लट् हुआ है। स्मअव्ययका योग हुए संते भूतानद्यतनकालमें लट् होय लङ्का अपवाद होय। उदाहरण—एवं स्म पिता ब्रवीति। इसमें भूतानद्यतन काल और स्मअव्ययका योग है इस कारण ब्रूञ्धातुसे लट्लकार हुआ है॥

**ननौ पृष्टप्रतिवचने॥ ५८४॥** भूते लट्॥ अकार्षीः किम्। ननु करोमि भोः॥

भाषा–ननुअव्ययका योग होनेपर पूछे हुए वाक्यके उत्तर करनेमें भूतकालके विर्षे लट् लकार होय । उदाहरण–ननु करोमि भोः । इसमें ननुअव्ययका योग और पूछे हुए वाक्यका उत्तर है और भूतकाल विद्यमान है इस कारण कृञ्धातुसे लट् लकार हुआ है किसीने पूछा कि 'अकार्षीः किम्' क्या तू करता हुआ तब इस पूछनेका उत्तर कहा कि मैं निश्चयही करता हुआ ॥

नन्वोर्वा ॥ ५८५ ॥ अकार्षीः किम् । न करोमि । नाकार्षम् । अहं नु करोमि । अहं न्वकार्षम् ॥

भाषा–न और नु इन निपातअव्ययोंका योग हुए सते पूछे हुएके उत्तर करनेमें भूतकालके विर्षे विकल्पकरके लट् होय । उदाहरण–न करोमि, नाकार्षम्, नु करोमि, न्वकार्षम् । इनमें न और नु अव्ययका योग और पूछे हुएका उत्तर और भूतकाल विद्यमान है इस कारण कृञ्धातुसे लट् लकार विकल्पकरके हुआ है और जहां लट् नहीं हुआ तहां लुङ्लकार हुआ है ॥

पुराशब्दयोगे भूतानद्यतने वा लुङ्लटौ न तु स्मयोगे ॥ ५८६ ॥ वसन्तीह पुरा छात्राः । अवात्सुः । अवसन् । इ पूर्वा । यजति स्म पुरा युधिष्ठिरः ॥

भाषा–पुराशब्दका योग हुए सते भूतानद्यतनकालके विर्षे धातुसे विकल्पकरके लुङ् और लट् यह दोनों लकार होंय और पुरा अव्ययके साथ स्मअव्ययका योग हुए संते नहीं होय । उदाहरण–वसन्तीह पुरा छात्राः । इसमें पुराअव्ययका योग है और भूतानद्यतनकालभी विद्यमान है इस कारण विकल्पकरके लुङ् लट् हुए हैं और जहां लुङ् लट् नहीं हुए तहां लङ् और लिट् हुए हैं ॥

यावत्पुरानिपातयोर्भविष्यति लट् ॥ ५८७ ॥ यावद्भुंक्ते । पुरा भुंक्ते । भोक्ष्यते भोक्ता वा ॥

भाषा–यावत् पुरा यह निपातसंज्ञक शब्द उपपद हुए संते भविष्यत्कालमें लट् होय । उदाहरण–यावद् भुङ्क्ते । पुरा भुङ्क्ते । इसमें यावत्, पुरा इन अव्ययोंका योग और भविष्यत्काल विद्यमान है इस कारण भुजधातुसे लट् हुआ है और यावत् पुरा यह अव्यय न होकर उपपद होवें तो लट् नहीं होय । जैसे–यावद्‌रपत्ते यावद्भोक्ष्यते ॥

कदाकर्ह्योर्वा ॥ ५८८ ॥ भविष्यति लट् ॥ कदा कर्हि वा भुंक्ते भोक्ष्यते भोक्ता वा ॥

भाषा—कदा कर्हि इन अव्ययोंका योग हुए संते भविष्यत्कालमें लट् विकल्पकरके होय । उदाहरण—कदा कर्हि वा भुंक्ते भोक्ष्यसे भोक्ता वा । इसमें कदा कर्हि इन अव्ययोंका योग है और भविष्यत्काल विद्यमान है इस कारण विकल्पकरके लट् हुआ है और जहा लट् नहीं हुआ तहां और लट् हुए हैं ॥

**वर्तमानसामीप्ये भूते भविष्यति च वर्तमानवद्वा ॥ ५८९ ॥**

**कदाऽऽगतोऽसि । अयमागच्छामि । अयमागमम् । कदा गमिष्यसि । एष गच्छामि गमिष्यामि वा ॥**

भाषा—वर्त्तमानकालकी समीपता है जिसके विषैं ऐसे भूतकाल और भविष्यत्कालमें विकल्पकरके वर्त्तमानार्थ लकार होय । भाव यह है कि जिस भूतकालमें वर्त्तमानकालकी समीपता होय उस भूतकालमें एक जगह वर्त्तमानार्थ लकार और एक जगह भूतकालार्थ लकार होय और जिस भविष्यत्कालमें वर्त्तमानकालकी समीपता होय उस भविष्यत्कालमें एक जगह वर्त्तमानार्थ लकार और एक जगह भविष्यत्कालार्थ लकार होय । उदाहरण—कदागतोऽसि । अयमागच्छामि । अयमागमम् । इसमें वर्त्तमानकालकी समीपतावाला भूतकाल है इस कारण वर्त्तमानसमीप भूतकालके प्रकाश करनेवाला 'अयम्' ऐसा प्रयुक्त कर गम्धातुसे लट् और एक जगह लुङ् हुआ है । 'कदा गमिष्यसि । एष गच्छामि । गमिष्यामि इसमें वर्त्तमानकालकी समीपतावाला भविष्यत्काल है इस कारण वर्त्तमानसमीप भूतकालके प्रकाश करनेवाला 'एष' ऐसा प्रयुक्त कर गम्धातुसे लट् और एक जगह लट् हुआ है । अर्थ—किसीने पूंछा तू कब आया था तब उसने उत्तर दिया कि अभी आदा था ॥

**क्षिप्रवचने लृट् ॥ ५९० ॥ वृष्टिश्चेत् क्षिप्रमाशु त्वरितं वा यास्यति तदा शीघ्रं वप्स्यामः ॥**

भाषा—क्षिप्रपर्याय उपपद हुए संते धातुसे भविष्यत्कालमें लृट् लकार होय । भाव यह है कि क्षिप्रार्थवाचक शब्दोंके योग होनेसे धातुसे भविष्यत्कालमें लृट्लकार होय । उदाहरण—वृष्टिश्चेत् क्षिप्रमाशु० । इसमें क्षिप्रपर्याय शीघ्रशब्द उपपद है इस कारण धातुसे लृट्लकार हुआ है । अर्थ—जब वर्षा निवृत्त हो जावेगी तभी शीघ्र बो देंगे ॥

**गर्हायां लडपि जात्वोः ॥ ५९१ ॥ कालत्रये ॥ अपि जायां त्यजसि । जातु गणिकामाधत्से वा ॥**

भाषा—अपि और जातु इन अव्ययोंका योग हुए संते गर्हा नाम निंदा वा-

क्यमें भूत, भविष्यत्, वर्तमान इन तीनों कालोंके विषें लट्ही होय। उदाहरण- अपि जायां त्यजसि । जातु गणिकामाधत्से । यहां निंदावाक्यमें विद्यमान हुए अपि जातु अव्ययका योग है इस कारण त्यज और डुधाञ्धातुसे तीनों कालोंके विषें लट् हुआ है। 'त्यजसि। अत्याक्षी । त्यक्ष्यसि' इन सबोंके स्थानमें त्यजसि यह हुआ है। अर्थ-अरे तू भार्याको त्यागता है वा त्यागता हुआ वा त्यागेगा और गणिकाको स्वीकार करता है वा करेगा वा करता हुआ ॥

वा कथमि लिङ्लटौ ॥ ५९२ ॥ गर्हायां कालत्रये ॥ कथं धर्मं त्यजेस्त्यजसि वा ॥

भाषा-कथं यह अव्ययका योग हुए संते निन्दावाक्यमें भूत भविष्यत् वर्तमान तीनों कालोंके विषें लिङ् और लट् यह दोनों लकार होंय। 'उदाहरण-कथं धर्मं त्यजेस्त्यजसि वा । इसमें कथ उपपद है और निंदावाक्य विद्यमान है इस कारण तीनों कालोंके विषें लिङ् और लट् यह दोनों लकार हुए हैं। 'अत्यज'। तत्यक्थ। त्यक्तासि। त्यक्ष्यसि। अत्यक्ष्यः। अत्याक्षीः' इन सबोंके स्थानमें त्यजसि। त्यजेः' ॥

जातुयद्यदायदियोगे लिङ् ॥ ५९३ ॥ लृटोऽपवादः ॥ जातु यद् यदा यदि वा त्वादृशो हरिं निंदेत् नावकल्पयामि । न मर्षयामि ॥

भाषा-जातु, यद्, यदा, यदि इनका योग हुए संते भविष्यत्कालमें धातुसे लिङ् होय लृट्का अपवाद होय। उदाहरण-जातु, यद्, यदा, यदि वा०। इनमेंसे एकका योग है इस कारण भविष्यत्कालमें निंदिधातुसे लिङ् हुआ है ॥

उताप्योर्बाढार्थयोर्लिङ् ॥५९४॥ समर्थयोरनयोर्लिङ् कालत्रये ॥ उत अपि वा हन्यादघं हरिः । उत दण्डः पतिष्यति । अपिधास्यति द्वारम् ॥

भाषा-बाढार्थ अर्थात् समर्थअर्थवाले उत अपि इन अव्ययोंका योग हुए संते भूत भविष्यत् वर्तमान तीनों कालके विषें धातुसे लिङ् लकार होय। उदाहरण-उत अपि वा हन्यादघं हरिः । इसमें समर्थअर्थवाचक उत वा अपि अव्ययका योग है इस कारण तीनों कालमें हन्धातुसे लिङ् हुआ है समर्थवाचक उत अपि इन अव्ययोंका योग होनेसे 'हन्ति। अहन्। जघान। हनिष्यति' इन सबोंके स्थानमें हन्यात् ऐसा हुआ है। हरि समर्थ हुए पापको नाश करते हैं वा करते हुए वा करेंगे। जहां उत अपिका बाढार्थ नहीं होगा वहां कालानुसार लकार होगा ॥

स्वाभिप्रायाविष्करणे गम्ये लिङ् ॥ ५९५ ॥ कालत्रये ॥ ए

**कच्चिदिति ॥ कामो मे भुञ्जीत भवानिति । कच्चिदिति किम् । काच्चि-ज्जीवति मे माता ॥**

भाषा–अपने अभिप्रायके प्रकट करनेमे तीनों कालोंके विषैं धातुसे लिङ् होय । और अपने अभिप्रायको प्रकट करना अर्थ तौ विद्यमान हो परन्तु कच्चित् अव्ययका योग होवे तौ कालत्रयमें लिङ् नहीं होय । उदाहरण–कामो मे भुञ्जीत भवान् । इसमें अपना अभिप्राय प्रकट हुआ है । इस कारण तीनों कालोंमें भुजधातुसे लिङ् हुआ है । ' भुनक्ति । अभुनक् । बुभोज । भोक्ष्यति ' इन सबके स्थानमें भुञ्जीत ऐसा हुआ है । अर्थ–यह मेरीही इच्छा थी कि जो आप भोजन करते हैं वा करते हुए वा करेंगे। और कच्चित् योग होनेसे धातुसे कालानुसार लकार होय । जैसे–कच्चिज्जीवति मे माता । इसमें अपने अभिप्रायका प्रकट करना अर्थ तौ विद्यमान है परन्तु कच्चित्का योग है इस कारण ' वर्त्तमानसामीप्ये० ' इसकर जीवधातुसे लट् लकार हुआ है ॥

**हेतुहेतुमतोर्भविष्यति लिङ्वा ॥ ५९६ ॥ कृष्णं नमेचेत्सुखं यायात् । कृष्णं नमस्यति चेत्सुखं यास्यति ॥**

भाषा–हेतु कारण और हेतुमत् फल इन दोनों अर्थोंके विषैं भविष्यत्कालमें विकल्पकरके लिङ् होय । उदाहरण–कृष्णं नमेचेत्सुखं यायात् । इसमें कृष्णकी नति सुखकी प्राप्तिका कारण है यहां कारण और फल दोनों अर्थ विद्यमान हैं इस कारण नम् तथा याधातुसे एक जगह लिङ् और एक जगह लट् हुआ है । अर्थ–जो कृष्णको प्रणाम करेगा तौ सुखको प्राप्त होवेगा ॥

**इच्छार्थेषु लिङ्लोटौ कामप्रवेदने ॥ ५९७ ॥ इच्छामि भुञ्जीत भुंक्तां वा भवान् ॥**

भाषा–इच्छार्थ शब्द उपपद हुए संते इच्छाके प्रकाश करनेमें धातुसे लिङ् और लोट् यह दोनों लकार होंय । उदाहरण–इच्छामि भुञ्जीत० । इसमें इच्छार्थ शब्द इच्छामि यह उपपद और दूसरेकी इच्छाकाभी प्रकाश किया गया है इस कारण भुजधातुसे लिङ् लोट् हुए हैं । अर्थ–मैं चाहता हूं कि आप भोजन करें । इसमें भोजन करनेवालेकी इच्छा प्रगट की गई है क्योंकि भोजनकर्त्ताकी भोजन करनेमें इच्छा थी ॥

**इच्छार्थेभ्यो लिङ्लटौ ॥ ५९८ ॥ वर्तमानेऽर्थे ॥ कामयेत । कामयते ॥**

भाषा–इच्छार्थ धातुओंसे वर्त्तमान अर्थके विषैं लिङ् और लिट् यह दोनों होंय ।

उदाहरण—कामयेत। कामयते। इसमें इच्छार्थे धातु कमु है और वर्तमानार्थ विद्यमान है इस कारण कमूधातुसे लिङ् और लट् हुए हैं॥

पौनःपुन्ये भृशार्थे च धातोर्लोट् सर्वलकारविषये तस्य हिस्वौ सर्वेतुवादिर्विषये तध्वमोर्विषये वा ॥ ५९९ ॥ क्रियासमभिहारे द्वित्वन्तस्यैव धातोरनुप्रयोगश्च ॥ याहि याहीति याति। एवं यातः यान्ति। याहि याथ याथ। यात यातेति यूयं याथ। यामि यावः यामः। याहि याहीति यास्यति। अयासीत्। अधीष्वाधी-ष्वेत्यधीते। एवमन्यत्रापि। ध्वविषये प्राग्वत्। पक्षे अधीध्वमधी-ध्वमिति यूयमधीध्वे॥

भाषा—पौनःपुन्य नाम वारंवार अर्थके विषै तथा भृशार्थ नाम अतिशयअर्थके विषै धातुसे समस्त लकारोंके विषयमें लोट् लकार होता है और उस लोट्‌स्थानमें हि और स्वप्रत्यय होय समस्त तप् आदिक वचनोंके विषयमें और तध्वं इन वचनोंके विषयमें हि स्व यह वचन विकल्पकरके होंय। भाव यह है कि जहां वारंवार वा अतिशय अर्थ होवे वहां समस्त लकारोंके होनेके विषयमें लोट् लकार होय और लोट्‌के सकल पुरुषवचन होनेके विषयमें कर्ता अर्थके विषै परस्मैपद धातुओंसे हिवचन होय और तवचनमें विकल्पकरके होय। और भाव तथा कर्म और कर्ता इन अर्थोंके विषै आत्मनेपद धातुओंसे स्ववचन होय और ध्वंवचनमें विकल्पकरके होय। क्रियासमभिहारमें अर्थात् क्रियाके वारंवार तथा अतिशय अर्थमें उस लोडन्त क्रियाको द्वित्व होय और जिस धातुसे सकल लकार विषयमें लोट् हुआ है उस धातुकाही लकार पुरुषवचनानुसार कालपुरुषवचनकी प्रकटताके लिये लोडन्तके पश्चात् प्रयोग करने योग्य है। उदाहरण—याहि याहीति याति यातः यान्ति। याहि याथ याथ। इसमें वारंवार तथा अतिशयअर्थ विद्यमान है इस कारण समस्त लकारोंके समस्त पुरुषवचनोंके स्थानमें कर्ताअर्थके विषै परस्मैपदि याधातुसे हि वचन कर इसी हिप्रत्ययान्तको द्वित्व किया है पश्चात् वर्तमानकालके प्रथमपुरुषके प्रथमवचनकी प्रकटताके लिये उस याधातुका वर्तमानकालके प्रथमपुरुषके प्रथमवचनानुसार याति ऐसा प्रयोग किया है। इसी प्रकार शेष उदाहरण जानने। 'यात यातेति यूयं याथ' इसमें समस्त लकारोंके समस्त पुरुषवचनोंके स्थानमें कर्ताअर्थके विषै परस्मैपदी याधातुसे लोट्‌का तवचन कर इसी तप्रत्ययान्तको द्वित्व किया है पश्चात् वर्तमानकालके मध्यमपुरुषके बहुवचनकी प्रकटताके लिये याथ ऐसा प्रयोग किया है। याहि याहि इसके

पश्चात् लट्लुङ्के प्रथमपुरुषके प्रथमवचनकी प्रकटताके लिये । यास्यति । अयासीत् । ऐसे प्रयोग किये हैं । 'अधीष्वाधीष्व' इसमें समस्त लकारोंके समस्त पुरुषवचनोंके स्थानमें कर्त्ताअर्थके विषे आत्मनेपदी इङ्धातुसे लोट्का स्ववचन कर इसी स्वप्रत्ययान्तको द्वित्व किया है पश्चात् वर्त्तमानकालके प्रथमपुरुषके प्रथमवचनकी प्रकटताके लिये अधीते ऐसा प्रयोग किया है । इसी प्रकार अन्य जगहभी जानना । 'अधीध्वमधीध्वम्' इसमें कर्त्ताअर्थके विषे आत्मनेपदी इङ्धातुसे समस्त लकारोंके; समस्त पुरुषवचनोंके स्थानमें लोट्का ध्वं वचन हुआ है । पश्चात् वर्त्तमानके मध्यमपुरुषके वहुवचनकी प्रकटताके लिये अधीध्वे यह प्रयोग किया है । भावमें । भूयस्व भूयस्व भूयते । कर्ममें । पच्यस्व पचस्वेति पच्यते । इत्यादिक जानने ॥

**अनेकक्रियासमुच्चये वा लोट् तस्य हिस्वौ तध्वमोर्विषये वा हिस्वौ ॥ ६०० ॥ समानार्थस्य धातोरनुप्रयोगात्तिबादयः ॥ सक्तून् पिब धानाः खादेत्यभ्यवहराति । पिबत खादतेत्यभ्यवहरथ । अन्नं भुङ्क्ष्व दधिकमास्वादस्वेत्यभ्यवहरते । भुंग्ध्वमास्वादध्वमित्यभ्यवहरध्वे ॥**

## इत्याख्यातप्रक्रिया ।

भाषा–एक कर्त्ता है जिनका ऐसी अनेकक्रियाओंके समुच्चय नाम इकट्ठे होनेमें धातुसे विकल्पकरके लोट् होय और उस लोट् लकारके समस्त पुरुषवचनोंके विषयमें हि स्व यह वचन होय और तं ध्वं इन वचनोंके विषे हि स्व यह वचन विकल्पकरके होय । और उन लोडन्त अनेक क्रियाओंके पश्चात् उन अनेकक्रियाओंके समान अर्थवाले धातुके प्रयोगसे तिप् आदिक प्रत्यय होय । उदाहरण–सक्तून् पिब धानाः खादेत्यभ्यवहराति । इसमें एक कर्त्ताके साथ अनेक क्रियाओंका समुच्चय है इस कारण समस्त लकारोंके समस्त पुरुषवचनोंके स्थानमें विकल्पकरके लोट्का हिवचन परस्मैपदि 'पा पाने' धातु तथा खाद्धातुसे किया है । कालपुरुषवचनकी प्रकटताके लिये पा खाद् इन दोनोंके समानअर्थवाला अभ्यवहृधातुका पश्चात् । प्रयोग किया है । 'पिवत खादतेत्यभ्यवहरथ' इसमें समस्त लकारोंके समस्त पुरुषवचनोंके स्थानमें विकल्पकरके लोट्का त वचन परस्मैपदि पा खाद् इन धातुओंसे किया है पश्चात् वर्त्तमानकालके मध्यमपुरुषके वहुवचनके प्रकट करनेके लिये अभ्यवहृधातुका पश्चात् प्रयोग किया है । 'अन्नं भुंक्ष्व दाधिकमास्वादस्वेत्यभ्यवहरते' इसमें समस्त लकारोके समस्त पुरुषवचनोंके स्थानमें विकल्पकरके लोट्का स्ववचन आत्मनेपादि भुजधातु और आस्वादधातुसे किया है ।

पश्चात् वर्तमानकालके प्रथमपुरुषके बहुवचनके प्रकट करनेके लिये समानार्थ अस्धातुका पश्चात् प्रयोग किया है । 'भुङ्क्ष्वमास्वादस्वमित्यभ्यवहरध्वे' इसमें समस्त लकारोंके समस्त पुरुषवचनोंके स्थानमें विकल्पकरके लोटेकवचन आत्मनेपदि भुज आस्वाद इन दोनों धातुओंसे किया है पश्चात् वर्तमानकालके मध्यम पुरुषके बहुवचनके प्रकट करनेके लिये समानार्थ अभ्यवहृधातुका पश्चात् प्रयोग किया है ॥

प्रज्ञामीदृग्वचास्मिन्नन्यथा कथितं मया ।
शोध्यं विशेषणज्ञाताद्विकटाद्रिस्थविष्णुना ॥
मगनसेनात्मजश्रीकाशिरामेण भाषया ।
चन्द्रिकोत्तरार्द्धवृत्ती कृतमाख्यातसाधनम् ॥ १० ॥

इति श्रीरामाश्रमप्रणीतसिद्धान्तचन्द्रिकायामुत्तरार्द्धवृत्तौ 'श्रीपाठकमगनसेनात्मजकाशिरामविरचितलोकोपकारिभाषाटीकायामाख्यातप्रकरणं समाप्तम् ।

# अथ कृदन्तप्रकरणम् ।

कृत्कर्तरि ॥६०१॥ वक्ष्यमाणाः प्रत्ययाः कृत्संज्ञकास्ते च कर्तरि भवंति ॥

प्रणिपत्य हृषीकेशं वाङ्मनोभिरगोचरम् । कुर्वे चन्द्रिकोत्तरार्द्धे भाषायां कृत्प्रकाशिकाम् ॥

भाषा—अगाडी जो कि प्रत्यय कहे जावेंगे वह कृत्संज्ञक हैं और कर्ताके विषे होवे हैं ॥

तृण्वुणौ ॥ ६०२ ॥ धातोः ॥ पक्ता ॥

भाषा—धातुसे कर्तामर्थमें तृ वुण् यह प्रत्यय होय । उदाहरण—पचधातुसे कर्तामर्थमें तृप्रत्यय करनेपर 'चोः कुः' इसकर स्थित हुआ पक्तृ फिर 'कृत्तद्धितसमासाश्च' इसकर नामसंज्ञा होनेपर 'सेरा' इसकर सिद्ध हुआ । पक्ता ॥

कृतः ॥६०३॥ वसादेः कृत इट् ॥ कुटिता । एधते इति एधिता ॥

गोपायिता गोपिता गोप्ता । सहिता सोढा । पापिता पप्ता ॥

भाषा—धातुसे परे वसप्रत्याहार आदिवाले कृत्प्रत्ययको इट् आगम होय । उदाहरण—एधधातुसे कर्तामर्थमें तृप्रत्यय करनेके अनन्तर धातुको सेट् होनेसे वसप्रत्याहार आदिवाले तृप्रत्ययको इट् करनेपर नामसंज्ञामें 'सेरा' इसकर सिद्ध हुआ । एधिता । कुट्धातुसे कर्तामर्थमें तृप्रत्यय करनेके अनन्तर धातुको सेट्

१ अनेकक्रियासमुच्चये वा लोट् । इसका उदाहरण इस कल्पोक्तश्लोकमें समझ लेना । पुरीमवस्कन्द लुनीहि नन्दनं मुषाण रत्नानि हरामराङ्गनाः । विगृह्य चक्रे नमुचिद्विषा बली य इत्थमस्वास्थ्यमहर्निशं दिवः ॥

होनेसे तृप्रत्ययको इट् किया पश्चात् 'कुटादेर्ङिणद्वर्जः प्रत्ययो ङित्' इसपर तृप्रत्ययकी ङित्संज्ञा होनेसे धातुको गुण नहीं हुआ। नामसंज्ञामें 'सेरा' इसकर सिद्ध हुआ। कुटिता। गुप्धातुसे कर्त्ताअर्थमें तृप्रत्यय करनेके अनन्तर 'आयः' इसकर अनप्विषयमें विकल्पकरके आय करनेसे नित्य इट् करनेपर स्थित हुआ गोपायितृ फिर नामसंज्ञामें 'सेरा' इसकर सिद्ध हुआ। गोपायिता। और जहां आयप्रत्यय नहीं हुआ तहां 'ऊदितो वा' इसकर एक जगह तृप्रत्ययको इट् किया तहां नामसंज्ञामें सिद्ध हुआ। गोपिता। और जहां इट् नहीं हुआ तहां सिद्ध हुआ। गोप्ता। 'सहते' इस विग्रहमें सहधातुसे तृप्रत्यय करनेके अनन्तर इट्पक्षमें नामसंज्ञाके विषै सिद्ध हुआ। सहिता। और 'इषुसहलुभरुषरिषामनापि तस्येड्वा' इसकर जहां इट् नहीं हुआ तहां 'हो ढः, तथोर्धः, ष्टुभिः०, ढि ढो लोपो दीर्घश्च, सहिवहोरोदवर्णस्य' इनकर सिद्ध हुआ। सोढा। इषुधातुसे तृप्रत्यय करनेके अनन्तर इट्पक्षमें सिद्ध हुआ। एषिता। और अनिट्पक्षमें सिद्ध हुआ। एष्टा॥

**युवोरनाकौ** ॥ ६०४ ॥ पाचकः। भावकः। आतो युक्। दायकः। घातकः। जनकः। घटकः। दरिद्रायकः। कोटकः। शमकः। नियामकः॥

भाषा—युप्रत्ययको अन और वुप्रत्ययको अक आदेश होय। उदाहरण—'पचति, पाचयति' इस विग्रहमें केवल पच वा णिप्रत्ययान्त पाचिधातुसे वुणप्रत्यय करनेके अनन्तर प्रत्ययको णित् होनेसे 'अत उपधायाः' इसकर वृद्धि की फिर वुण्को अकआदेश करनेपर नामसंज्ञामें सिद्ध हुआ। पाचकः। और जहां णिप्रत्ययान्त पाचिसे वुण् प्रत्यय हुआ तहां 'णेः' इसकर णिप्रत्ययका लोप किया तदनन्तर वुण्को अक आदेश करनेपर नामसंज्ञामें सिद्ध हुआ। पाचकः। भूधातुसे कर्त्ताअर्थमें वुण्प्रत्यय करनेपर सिद्ध हुआ। भावकः। 'ददाति' इस विग्रहमें डुदाञ्धातुसे वुण् करनेके अनन्तर 'आतो युक्' इसकर युक् आगम किया तब रूप सिद्ध हुआ। दायकः। 'हन्ति' इस विग्रहमें हन्धातुसे वुण्प्रत्यय करनेके अनन्तर 'हनो घत्' इसकर हन्को घत् आदेश किया फिर 'अत उपधायाः' इसकर सिद्ध हुआ। घातकः। 'जनयति' इस विग्रहमें ण्यन्त जनिधातुसे वुण्प्रत्यय करनेपर 'जनिवध्योर्न वृद्धिः, णेः' इनकर सिद्ध हुआ। जनकः। 'घटयति' इस विग्रहमें घटधातुसे णिप्रत्यय कर 'मितां ह्रस्वः' इसकर ह्रस्व कर पश्चात् वुण्प्रत्यय करनेपर 'णेः' इसकर णिप्रत्ययका लोप करनेसे रूप सिद्ध हुआ। घटकः। 'दरिद्राति' इस विग्रहमें दरिद्राधातुसे वुण्प्रत्यय करनेके अनन्तर 'आतो युक्' इसकर सिद्ध हुआ। दरिद्रायकः। कुटधातुसे वुण्प्रत्यय

करनेपर सिद्ध हुआ। कोटकः। इसमें णिप्रत्यय पर होनेसे 'उपधाया लघो' इसकर गुण हुआ है। 'शाम्यति' इस विग्रहमें शमधातुसे वुण्प्रत्यय करनेके अनन्तर सेट् होनेसे 'मान्तस्य सेटो न वृद्धिरिणि ञ्णिति कृति च' इसकर वृद्धि न होनेपर सिद्ध हुआ। शमकः। 'नियच्छति' इस विग्रहमें निपूर्वक यमधातुसे वुण्प्रत्यय करनेपर अनिट् होनेसे वृद्धि होनेपर सिद्ध हुआ। नियामकः॥

क्रमेः कर्तर्यात्मनेपदविषयात्क्तृन इण्न ॥ ६०५ ॥ प्रक्रन्ता ॥

भाषा—आत्मनेपदविषयक क्रमधातुसे परे कर्त्ताअर्थमें तृप्रत्ययको इट् नहीं होय। उदाहरण— प्रोपाभ्यां प्रारम्भार्थाभ्याम्० ' इसकर प्रउपसर्गके पूर्व होनेसे क्रमधातुको आत्मनेपद होता है इस कारण प्रउपसर्ग पूर्व युक्त कर क्रमधातुसे तृप्रत्ययको इट् न होनेसे सिद्ध हुआ। प्रक्रन्ता॥

नाम्युपधात्कः ॥ ६०६ ॥ क्षिप । बुध । वृत ॥

भाषा—नामिसंज्ञक स्वर है उपधारूप जिसका ऐसे धातुसे कर्त्ताअर्थमें कप्रत्यय होय। कप्रत्ययमें ककार इत्संज्ञक है। उदाहरण—क्षिपधातुमें उपधारूप नामिस्वर इकार है इस कारण क्षिपधातुसे कर्त्ताअर्थमें कप्रत्यय करनेपर सिद्ध हुआ। क्षिपः। इसी प्रकार बुध, वृत इन धातुओंसे कप्रत्यय करनेपर सिद्ध हुआ। बुधः। वृतः। इनमें किप्रत्यय पर होनेसे गुण नहीं हुआ है॥

प्रीकृज्ञाभ्यश्च ॥ ६०७ ॥ नुधातो । प्रियः । किरः । ज्ञः ॥

भाषा—प्री, कृ, ज्ञा इन धातुओंसेभी कर्त्ताअर्थमें कप्रत्यय होय। उदाहरण— 'प्रीणाति' इस विग्रहमें प्रीधातुसे कप्रत्यय करनेके अनन्तर 'नुधातो' इसकर ईकारको इय् करनेसे सिद्ध हुआ। प्रियः। 'किरति' इस विग्रहमें कधातुसे कप्रत्यय करनेपर 'ऋत इर्' इसकर सिद्ध हुआ। किरः। जानाति इस विग्रहमें ज्ञाधातुसे कप्रत्यय करनेपर 'आतोऽनापि' इसकर आकारका लोप करनेपर रूप सिद्ध हुआ। ज्ञः॥

उपसर्गे आदन्तात् ॥ ६०८ ॥ प्रदः । सुग्लः ॥

भाषा—उपसर्ग पूर्वपद हुए संते आकारान्तधातुसे कर्त्ताअर्थमें कप्रत्यय होय। उदाहरण—' प्रददाति ' इस विग्रहमें प्रउपसर्ग पूर्व डुदाञ्धातुसे कप्रत्यय करनेके अनन्तर 'आतोऽनापि' इसकर सिद्ध हुआ। प्रदः। 'सुग्लायति' इस विग्रहमें सुग्लाधातुसे कप्रत्यय करनेपर 'आतोऽनापि' इसकर सिद्ध हुआ। सुग्लः॥

पचिनन्दिग्रहादेरयुणिनि ॥ ६०९ ॥ पचादेरच् । नन्द्यादेर्युः । ग्रहादेर्णिनि । पचः । पठः । चरः । वदः । चरः ॥

भाषा-डुपचष् आदिक धातुओंसे कर्त्ताअर्थमें अप्रत्यय और टुणदि आदिक धातुओंसे कर्त्ताअर्थमें युप्रत्यय और ग्रहआदिक धातुओंसे कर्त्ताअर्थमें णिन् प्रत्यय होय । उदाहरण-डुपचष्, वद, चल, पत्ल, चर इन धातुओंसे कर्त्ताअर्थमें अप्रत्यय करनेपर नामसंज्ञामें सिद्ध हुए । पचः । वदः । इत्यादिक ॥

## चरिचलिपतिवदीनां वा द्वित्वं पूर्वस्यागप्रत्यये ॥ ६१० ॥

**चराचरः । चलाचलः । पतापतः । वदावदः ॥**

भाषा-चर्, चल्, पत्, वद् इनको अप्रत्यय पर हुए संते विकल्पकरके द्वित्व होय और द्वित्व होनेपर पूर्वरूपको आक् आगम होय । उदाहरण-चरधातुसे कर्त्ताअर्थमें अप्रत्यय करनेके अनन्तर एक जगह द्वित्व करनेपर पूर्वरूपको आक् आगम किया तब नामसंज्ञामें सिद्ध हुआ । चराचरः । इसमें आगमकी दीर्घताके सामर्थ्यसे ' ह्रस्वः ' इसकर ह्रस्व और ' पूर्वस्य हसादिः शेषः ' इसकर आदि हस शेष नही होता है इसी प्रकार । चलाचलः । इत्यादिक सिद्ध हुए जानने ॥

## हन्तेर्हस्य घत्वं च ॥ ६११ ॥ घनाघनः ॥

भाषा-हन्धातुको अप्रत्यय पर हुए संते द्वित्व होय और द्वित्व होनेपर पूर्वरूपके हकारको घकार और आक् आगम होय । उदाहरण-हन्धातुसे कर्त्ताअर्थमें अप्रत्यय करनेके अनन्तर धातुको द्वित्व किया पश्चात् पूर्वको आक् आगम तथा पूर्वके हकारको घकार किया फिर ' पूर्वाद्धन्तेर्हस्य घः ' इसकर पररूपके हकारको घकार करनेसे नामसंज्ञामें सिद्ध हुआ । घनाघनः ॥

## पाटेर्ञिलुक् चोक् च दीर्घश्च पूर्वस्य ॥ ६१२ ॥ पाटूपटः । हनः ।

**पाटः । नन्दनः । वामनः । क्रमणः । दूषणः । साधनः । वर्द्धनः । शोभनः । रोचनः । रावणः । सहनः । तपनः । दमनः । जल्पनः । लवणः । णत्वं निपात्यम् । कोचनः । कुच शब्दे चुरादिः । म्लेच्छ अव्यक्ते शब्दे । म्लेच्छनः । ग्राही । उत्साही । उद्भासी । स्थायी । मायी । मंत्री । अयाची । अवाची । अपराधी ॥**

भाषा-पाटिधातुसे समत्यय पर हुए संते ञिप्रत्ययका लुक् होय और धातुको द्वित्व होय और द्वित्व होनेपर पूर्वरूपको ऊक् आगम तथा दीर्घ होय । उदाहरण-ञिप्रत्ययान्त पाटिधातुसे कर्त्ताअर्थमें अप्रत्यय करनेके अनन्तर ञिप्रत्ययका लुक् होनेसे ' लुकि न तन्निमित्तम् ' इसकर उपधाकी वृद्धि निवृत्त होनेपर रूप स्थित हुआ पट्-अ फिर द्वित्व करनेके पश्चात् पूर्वको ऊक् और दीर्घ करनेसे नामसंज्ञामें

रूप सिद्ध हुआ । पाटूपट' और जहां इन् पाटिधातुसे अच्प्रत्यय करनेपर द्वित्व नहीं हुआ वहां सिद्ध हुआ । इन' । पाटः । ' नन्दयति ' इस विग्रहमें णिप्रत्ययान्त नन्दिधातुसे युप्रत्यय करनेपर ' युवोरनाकौ ' इसकर युको अन आदेश किया फिर ' णे ' इसकर णिप्रत्ययका लोप किया तब नामसंज्ञामें रूप सिद्ध हुआ । नन्दन' । ' वासयति ' इस विग्रहमें णिप्रत्ययान्त वासिधातुसे युप्रत्यय करनेके अनन्तर ' णे ' इसकर णिप्रत्ययका लोप किया तब नामसंज्ञामें रूप सिद्ध हुआ । वासन' । ' दूषयति ' इस विग्रहमें णिप्रत्ययान्त दूषिधातुसे युप्रत्यय करनेपर नामसंज्ञामें सिद्ध हुआ । दूषण ' साध्यति, साधयति ' इन विग्रहमें केवल साधधातुसे तथा णिप्रत्ययान्त साधिसे युप्रत्यय करनेपर नामसंज्ञामें सिद्ध हुआ । साधन' । 'वधते । शोभते । रोचते ' इन विग्रहमें क्रमसे वृध, शुभ, रुच इन धातुओंसे युप्रत्यय करनेके अनन्तर सिद्ध हुए । वर्द्धन । शोभन' । रोचन । ' रावयति ' इस विग्रहमें रावधातुसे युप्रत्यय करनेके अनन्तर सिद्ध हुआ । रावण' । ' सहते ' इस विग्रहमें सहधातुसे युप्रत्यय करनेके अनन्तर सिद्ध हुआ । सहनः । ' तप्यते ' इस विग्रहमें तपधातुसे युप्रत्यय करनेके अनन्तर सिद्ध हुआ । तपन' । ' दाम्यति । जल्पति । क्रोधति । म्लेच्छति ' इन विग्रहमें दम्, जल्प्, क्रुध, म्लेच्छ इन धातुओंसे युप्रत्यय करनेके अनन्तर सिद्ध हुए । दमन' । जल्पन । क्रोधन । म्लेच्छन' । ' लुनाति ' इस विग्रहमें लूञ्धातुसे युप्रत्यय करनेके अनन्तर युको अन आदेश करनेपर निपातसे नकारको णकार करनेसे सिद्ध हुआ । लवणः । ' गृह्णाति ' इस विग्रहमें ग्रहधातुसे णिन् प्रत्यय करनेपर रूप स्थित हुआ ग्रह इन् प्रत्ययके आदिके चवर्ग टवर्ग इत्संज्ञक होते हैं फिर ' अत उपधाया ' इसकर स्थित हुआ ग्राहिन् फिर नामसंज्ञामें सिद्ध हुआ । ग्राही । ' उत्सहते ' इस विग्रहमें उत्पूर्व सहधातुसे णिन्प्रत्यय करनेपर सिद्ध हुआ । उत्साही । इसी प्रकार सिद्ध हुआ । उद्भासी । ' तिष्ठति ' इस विग्रहमें स्थाधातुसे णिन्प्रत्यय करनेके अनन्तर ' आतो युक् ' इसकर युक् आगम किया तब नामसंज्ञामें सिद्ध हुआ । स्थायी । ' मिमीते ' इस विग्रहमें माङ्धातुसे णिन्प्रत्यय करनेके अनन्तर ' आतो युक् ' इसकर युक् आगम हुआ तब नामसंज्ञामें सिद्ध हुआ । मायी । मन्त्रिधातुसे णिन्प्रत्यय करनेके अनन्तर नामसंज्ञामें सिद्ध हुआ । मन्त्री । ' न याचते ' इस विग्रहमें नञ्पूर्व याच धातुसे णिन्प्रत्यय करनेपर सिद्ध हुआ । अयाची । इसी प्रकार नञ्पूर्व व्याधातुसे णिन्प्रत्यय करनेपर सिद्ध हुआ अव्याधी । ' अपराध्यति ' इस विग्रहमें अपपूर्व राधधातुसे णिन्प्रत्यय करनेपर सिद्ध हुआ । अपराधी ॥

दृशादे श ॥ ६१२ ॥ दृग्पाघ्राध्माधेड्भ्यः श ॥

रूप सिद्ध हुआ। पाटूपद और जहां इन् पाटिधातुसे अप्रत्यय करनेपर द्वित्व नहीं हुआ तहां सिद्ध हुआ। इन'। पाटः। ' नन्दयति ' इस विग्रहमें णिप्रत्ययान्त नन्दिधातुसे युप्रत्यय करनेपर ' युवोरनाकौ ' इसकर युको अन आदेश किया फिर ' णे ' इसकर णिप्रत्ययका लोप किया तब नामसंज्ञाम रूप सिद्ध हुआ। नन्दन'। ' वामयति ' इस विग्रहमें णिप्रत्ययान्त वामिधातुसे युप्रत्यय करनेके अनन्तर ' णे ' इसकर णिप्रत्ययका लोप किया तब नामसंज्ञामें रूप सिद्ध हुआ। वामनः। दूषयति ' इस विग्रहमें णिप्रत्ययान्त दूषिधातुसे युप्रत्यय करनेपर नामसंज्ञामें सिद्ध हुआ। दूषण ' साध्याति, साधयति ' इन विग्रहमें केवल साध्धातुसे तथा णिप्रत्ययान्त साधिसे युप्रत्यय करनेपर नामसंज्ञामें सिद्ध हुआ। साधनः। वर्धते। शोभते। रोचते ' इन विग्रहमें क्रमसे वृध्, शुभ् रुच् इन धातुओंसे युप्रत्यय करनेके अनन्तर सिद्ध हुए। वर्द्धन। शोभनः। रोचन'। ' रावयाते ' इस विग्रहमें रामिधातुसे युप्रत्यय करनेके अनन्तर सिद्ध हुआ। रावणः। ' सहते ' इस विग्रहमें सहधातुसे युप्रत्यय करनेके अनन्तर सिद्ध हुआ। सहन'। ' तप्यते ' इस विग्रहमें तपधातुसे युप्रत्यय करनेके अनन्तर सिद्ध हुआ। तपनः। ' दाम्यति। जल्पति। क्रोधति। म्लेच्छति ' इन विग्रहमें दम्, जल्प्, क्रुध्, म्लेच्छ इन धातुओंसे युप्रत्यय करनेके अनन्तर सिद्ध हुए। दमन'। जल्पन'। क्रोधनः। म्लेच्छन'। ' लुनाति ' इस विग्रहमें लूञ्धातुसे युप्रत्यय करनेके अनन्तर युको अन आदेश करनेपर निपातसे नकारको णकार करनेसे सिद्ध हुआ। लवण'। गृह्णाति ' इस विग्रहमें ग्रहधातुसे णिन् प्रत्यय करनेपर रूप स्थित हुआ ग्रह इन् प्रत्ययके आदिके चवर्ग टवर्ग इत्संज्ञक होते हैं फिर ' अत उपधाया इसकर स्थित हुआ ग्राहिन् फिर नामसंज्ञामें सिद्ध हुआ। ग्राही। ' उत्सहते ' इस विग्रहमें उत्पूर्व सहधातुसे णिन्प्रत्यय करनेपर सिद्ध हुआ। उत्साही। इसी प्रकार सिद्ध हुआ। उद्दासी। ' तिष्ठति ' इस विग्रहमें स्थाधातुसे णिन्प्रत्यय करनेके अनन्तर ' आतो युक् ' इसकर युक् आगम किया तब नामसंज्ञामें सिद्ध हुआ। स्थायी। ' मिमीते ' इस विग्रहमें माङ्धातुसे णिन्प्रत्यय करनेके अनन्तर ' आतो युक् ' इसकर युक् आगम हुआ तब नामसंज्ञामें सिद्ध हुआ। मायी। मन्त्रिधातुसे णिनप्रत्यय करनेके अनन्तर नामसंज्ञामें सिद्ध हुआ। मंत्री। ' न याचते ' इस विग्रहमें नञ्पूर्व याच धातुसे णिन्प्रत्यय करनेपर सिद्ध हुआ। अयाची। इसी प्रकार नञ्पूर्व वच्धातुसे णिन्प्रत्यय करनेपर सिद्ध हुआ अवाची। ' अपराध्यति ' इस विग्रहमें अपपूर्व राध्धातुसे णिन्प्रत्यय करनेपर सिद्ध हुआ। अपराधी॥

दृशादेः श ॥ ६१२ ॥ दृश्पाघ्राध्माधेट्भ्य श' ॥

भाषा—दृश्, पा, घ्रा, ध्मा, धेट् इन धातुओंसे कर्त्ताअर्थमें शप्रत्यय होय । इसमें शकारकी इत्संज्ञा है ॥

**शिति चतुर्वत् ॥ ६१४ ॥** चतुर्षु तिबादिषु यत्कार्यमुक्तं तच्छिति परे भवति ॥ पश्यः । धयः । धमः । जिघ्रः । पिबः । घ्रसंज्ञायां न । व्याघ्रः ॥

भाषा—तिप् आदिक चार लकारोंके विषैं जो कि कार्य कहा है वह कार्य शित्-प्रत्यय पर हुए संते होय । उदाहरण—दृश्धातुसे कर्त्ताअर्थमें शप्रत्यय करनेपर वह कार्य किया जो कि तिबादिक चार लकारोंमें 'दृशादेः पश्यादिः, अप् कर्त्तरि' इनकरके हुआ है तब दृश्धातुको पश्य आदेश किया और अप् किया तब रूप स्थित हुआ पश्य-अ फिर 'अदे' इसकर अकारका लोप करनेपर नामसंज्ञामे रूप सिद्ध हुआ । पश्यः । 'पिबति' इस विग्रहमे पाधातुसे शप्रत्यय करनेके अनन्तर पाको पिब आदेश किया अप् किया पश्चात् 'अदे' इसकर अकारका लोप किया तब रूप सिद्ध हुआ । पिबः । 'जिघ्रति' इस विग्रहमें घ्राधातुसे शप्रत्यय करनेके अनन्तर तिबादिक चार लकारोंका कार्य करनेसे रूप सिद्ध हुआ । जिघ्रः । 'धमति' इस विग्रहमें ध्माधातुसे शप्रत्यय करनेके अनन्तर तिबादिक चार लकारोंका कार्य करनेसे रूप सिद्ध हुआ । धमः । 'धयति' इस विग्रहमें धेट्धातुसे शप्रत्यय करनेके अनन्तर तिबादिक चार लकारोंका कार्य करनेपर रूप सिद्ध हुआ । धयः । संज्ञा वाच्य हुए संते घ्राधातुसे शप्रत्यय नहीं होय । उदाहरण—'विशेषेण जिघ्रति' इस विग्रहमें घ्राधातुसे संज्ञा वाच्य होनेपर 'उपसर्गे आदन्तात्' इसकर कप्रत्यय करनेपर 'आतोऽनपि' इसकर नामसंज्ञामें सिद्ध हुआ । व्याघ्रः ॥

**अनुपसर्गेभ्यो लिम्पविन्दधारिपारिवेद्युदेजिचेतिसातिसाहिभ्यः शः ॥६१५॥** लिम्पः । विन्दः । धारयः । पारयः । वेदयः । उदेजयः । चेतयः । सातिः सुखे । सातयः । साहयः ॥

भाषा—नहीं है उपसर्ग पूर्व जिनसे ऐसे लिम्प, विन्द, धारि, पारि, वेदि, उदेजि, चेति, साति, साहि इन धातुओंसे कर्त्ताअर्थमें शप्रत्यय होय । उदाहरण—तुदादि 'लिप उपदेहे' धातुसे कर्त्ताअर्थमें शप्रत्यय करनेके अनन्तर तिबादिक चार लकारोंका कार्य 'तुदादेरः, मुचादेर्मुम्' इनकर किया तब रूप सिद्ध हुआ । लिम्पः । 'विन्दति' इस विग्रहमें 'विद्लृ लाभे' धातुसे शप्रत्यय करनेपर तिबादिक चार लकारोंका कार्य करनेसे नामसंज्ञामें सिद्ध हुआ । विन्दः । 'धारयति' इस विग्रहमें ञिप्रत्ययान्त धारिधातुसे शप्रत्यय करनेके अनन्तर

धारयः । ' पार कर्मसमाप्तौ ' चुरादि वा णिप्रत्ययान्त पारिधातुसे शप्रत्यय करनेके अनन्तर सिद्ध हुआ । पारय । विद चुरादि धातु वा णिप्रत्ययान्त वेदिधातुसे शप्रत्यय करनेके अनन्तर सिद्ध हुआ । वेदय । उदूपूर्वक णिप्रत्ययान्त एजिधातुसे शप्रत्यय करनेके अनन्तर सिद्ध हुआ । उदेजय । चित चुरादिधातुसे शप्रत्यय करनेके अनन्तर सिद्ध हुआ । चेतय । सातिधातु सुखअर्थमें वर्ते है और सौत्र है । सातिधातुसे शप्रत्यय करनेके अनन्तर सिद्ध हुआ । सातय । चुरादि ' षह मर्षणे ' धातु वा णिप्रत्ययान्त साहिधातुसे शप्रत्यय करनेपर सिद्ध हुआ । साहय ॥

## नौ लिम्पे ॥ ६१६ ॥ निलिम्पा देवाः ॥

भाषा–निउपसर्ग उपपद हुए संते लिम्पधातुसे शप्रत्यय होय । उदाहरण– ' निलिम्पति ' इस विग्रहमें निउपसर्ग पूर्व लिपधातुसे शप्रत्यय करनेके अनन्तर विभादिक चार लकारोंका कार्य ' मुदादेरः, मुचादेर्मुम् ' इनका होनेसे नामसज्ञामें सिद्ध हुआ । निलिम्पा ॥

## गवादिषु विन्देस्सञ्ज्ञायाम् ॥ ६१७ ॥ गोविन्द । अरविन्दम् ॥

भाषा–सञ्ज्ञा वाच्य होनेपर गोआदिक शब्द पूर्वपद हुए संते विन्दधातुसे शप्रत्यय होय । उदाहरण–' गां विन्दति । अरान् विन्दते ' इस विग्रहमें गोआदिक शब्द पूर्वपद हैं इस कारण विद्लृधातुसे शप्रत्यय करनेके अनन्तर तिबादि चार लकारोंका कार्य करनेसे रूप सिद्ध हुए । गोविन्द. । अरविन्दम् ॥

## दाञ्धाञोर्वा ॥ ६१८ ॥ दद । दध ॥

भाषा–नहीं है पूर्व उपसर्ग जिनके ऐसे दाञ्, धाञ् इन धातुओंसे कर्ता अर्थमें विकल्पकरके शप्रत्यय होय । उदाहरण–' ददाति । दधाति ' इस विग्रहमें डुदाञ् डुधाञ् इन धातुओंसे एक जगह शप्रत्यय करनेके अनन्तर ' ह्वादेर्द्विश्च ' इसकर द्वित्व करनेपर ' दादे०' इसकर आकारका लोप किया तब रूप सिद्ध हुए । ददः । दध । और एक जगह ज्वलादेर्णः इसकर णप्रत्यय करनेपर ' आतो युक् ' इसकर युक् आगम किया पश्चात् नामसज्ञामें सिद्ध हुए । दाय । धाय । और उपसर्ग पूर्व होनेसे कप्रत्यय होता है ।

## ज्वलादेर्णः ॥ ६१९ ॥ ज्वाल । ताप ॥

भाषा–नहीं है उपसर्ग पूर्व जिनसे ऐसे ज्वल आदिक धातुओंसे विकल्पकरके णप्रत्यय होय कर्ताअर्थमें । उदाहरण–' ज्वलति ' इस विग्रहमें ज्वलधातुसे णप्रत्यय करनेके अनन्तर अत उपधायाः ' इसकर उपधाको वृद्धि किया पश्चात् नामसज्ञामें सिद्ध हुआ । ज्वालः । इसी प्रकार तपधातुसे णप्रत्यय करनेपर सिद्ध

हुआ । तापः । और जहां णप्रत्यय नहीं हुआ तहां 'पचादेः' इसकर अप्रत्यय करनेपर सिद्ध हुआ । ज्वलः । तपः ॥

**श्यादेश्च ॥ ६२० ॥ अवश्यायः । दायः । धायः ॥**

भाषा-श्यादिक धातुओंसेभी कर्त्ताअर्थमें णप्रत्यय होय । उदाहरण-अवश्यायः । इत्यादिक ॥

**कार्य्येऽण् ॥ ६२१ ॥ कर्मण्युपपदे धातोरण् ॥ कुम्भकारः ॥**

भाषा-कर्मसंज्ञक पद पूर्व हुए संते धातुमात्रसे कर्त्ताअर्थमें अण्प्रत्यय होय । उदाहरण-'कुंभं करोति' इस विग्रहमें कर्मसंज्ञक कुम्भशब्द पूर्वपद है इस कारण कृञ्धातुसे अण्प्रत्यय करनेपर 'धातोर्नामिनः' इसकर वृद्धि किया फिर कृदन्त शब्दका र परे प्रयुज्यमान होनेसे कर्मसंज्ञिक कुम्भशब्दमे 'कर्त्तृकार्य्ययोरक्तादौ कृति षष्ठी' इसकर षष्ठी विभक्ति की फिर 'नाम्नश्च कृना समासः' इसकर 'कुम्भस्य कारः' इसका समास करनेपर नामसंज्ञामे सिद्ध हुआ । कुम्भकारः । गंगाधर भूधर आदिकोंके विषैं अण्प्रत्यय नहीं हुआ है पदसंस्कारपक्षमें 'धरतीति' इस विग्रहमें धृञ्धातुसे अप्रत्यय किया है 'शेषे कृति वा' इसकर कर्ममें जो कि षष्ठी होती है तदन्तकर समास होता है । 'गंगाया धरः' इस विग्रहमें समास करनेपर सिद्ध हुआ । गंगाधरः ॥

**ह्वावामाभ्यश्च ॥ ६२२ ॥ स्वर्गह्वायः । तंतुवायः । धान्यमायः ॥**

भाषा-कर्मसंज्ञक शब्द पूर्वपद हुए संते ह्वेञ्, वेञ्, माङ् इन धातुओंसे अण्प्रत्यय होय न कि डप्रत्यय । उदाहरण-स्वर्गं ह्वयति' इस विग्रहमें कर्मसंज्ञक स्वर्गशब्द पूर्वपद है इस कारण ह्वेञ्धातुसे अण्प्रत्यय करनेके अनन्तर समास करनेपर नामसंज्ञामें सिद्ध हुआ । स्वर्गह्वायः । 'तंतुं वयति' इस विग्रहमे कर्मसंज्ञक तन्तुशब्द पूर्वपद है इस कारण वेञ्धातुसे अण्प्रत्यय करनेके अनन्तर समास करनेपर नामसंज्ञामें सिद्ध हुआ । तन्तुवायः । 'धान्यं मिमीते' इस विग्रहमें माङ्धातुसे अङ्प्रत्यय करनेपर सिद्ध हुआ । धान्यमायः ॥

**शीलिकामिभक्ष्याचरिक्षमीक्षिभ्यो णः ॥ ६२३ ॥ मांसशीला । मांसकामा । मांसभक्षा । कल्याणाचारा । सुखप्रतीक्षा । बहुक्षमा ॥**

भाषा-शील, कमु, भक्ष, आङ्पूर्व चर, क्षमूष्, ईक्ष धातु इनसे णप्रत्यय होय । उदाहरण-' मासं शीलति ' इस विग्रहमें शीलधातुसे णप्रत्यय करनेके अनन्तर 'आबतः स्त्रियाम्' इसकर स्त्रीलिंगमें आप्प्रत्यय करनेपर नामसंज्ञामें सिद्ध हुआ मांसशीला । 'मासं कामयते' इस विग्रहमें स्वार्थमें रचे हुए णिप्रत्यययुक्त कमि

